# ANUWAD SHIKSHAK.

## Part I.

BY

**PANDIT HARIDASS,**

AN EXPERIENCED TEACHER FORMERLY HEAD MASTER
T A V SCHOOL POKARAN (JODHPUR)

AND AUTHOR OF

Swasthyaraksha, Angrezi Shiksha Series, Hindi
Bengali Shiksha Series, Aqlamandi ka
Khazana, Kalgyan etc and
Translator of Gulistan, Rajsingh Chanchal
kumari, Arabian Nights, Bhagwat Gita etc.

2nd EDITION

1918

CALCUTTA

Printed by Babu Rampratap Bhargava at the
Narsingh Press,
201 Harrison Road, Calcutta

दूसरी बार १००० ] [ मूल्य १।)

# PREFACE.

*"We cannot know one language, unless we know two, for by knowing another language, we raise into distinct consciousness and clear prominence the qualities of its vocabulary, its idioms and its system"*—Goeth

*There is no doubt of the fact that to become a master of a foreign language, one must be able to translate that language into his mother language and also be able to translate his mother language into that language No Hindi-knowing person can be said to be a scholar in the English language, until he can translate Hindi into English and vice versa. The necessity of translation is felt at every step and to remove a long-felt want for a manual of translation has been my object in compiling the first part of this book*

*Translating one language to another is not an easy task Grammatical knowledge is essentially*

*and primarily required here To put the proper word in its proper place, to use the correct idiom in its true sense and to convey the true meaning of the sentence are, no doubt, the main characteristics of a faithful translator but above all these, is a mastery of the grammatical rules and peculiarities The principle followed in this book has been first to lay down the general rules of Grammar and then to give copious illustrations to explain the use of those rules, thus making it easy for the young students to learn to translate freely and correctly as well as to gain a knowedge of Grammar.*

*The appreciation that the public showed of the four parts of my "Angrezi Shiksha" and the encouragement that some of my best friends and well wishers gave me to publish a manual of translation has given me the impetus to publish this book Although the task is by no means an easy one for me, it now rests entirely with my generous readers and with the liberal minded critics to judge*

*whether I have herein been successful and whether the students would really derive any benefit from it. If I succeed in removing even a single stone from the path of Students, I shall consider my labours as amply as repaid. A want was felt for such a book and I have ventured to meet it, the result is entirely in the hands of Him who ordains everything.*

CALCUTTA,
10—11—1913 } THE AUTHOR



# भूमिका

इसमें कोई सन्देह नहीं, कि किसी दूसरी भाषाका विद्वान् कोई तबतक नहीं हो सकता जब तक उसे अपनी से दूसरी भाषा में तथा दूसरी भाषासे अपनी भाषामें अनुवाद करना न आजाय। इसी तरह अँगरेज़ीसे हिन्दी और हिन्दीसे अँगरेज़ीमें अनुवाद करनेकी शक्ति आये बिना कोई अँगरेज़ीका विद्वान् नहीं हो सकता और न इसके बिना कोई कामही निकल सकता है। प्रत्येक कार्यमें अनुवाद करनेकी शक्तिकी ज़रूरत पड़ती है। इसी अभावको दूर करनेके लिये हमने इस "अनुवाद शिक्षक" के प्रथम भागकी रचना करनेकी चेष्टा की है।

अनुवाद करना कोई सामान्य काम नहीं है, इसमें व्याकरणकी पद-पद पर आवश्यकता पड़ती है। यद्यपि शब्द-ज्ञान, मुहाविरोंका ज्ञान और भाव ज्ञान की भी इसमें आवश्यकता है, तथापि व्याकरण की तो बहुतही अधिक आवश्यकता

है। इसीलिये इस पुस्तकमें भी व्याकरणको भली भाँति समझाकर सब उदाहरण और अभ्यास उन्हीं व्याकरणके नियमोंके क्रमसे दिये गये हैं, जिसमें अनुवाद करना सीखनेवाले विद्यार्थी सहजमें व्याकरणके नियमोंको समझते हुए अनुवाद करनेका भी अभ्यास कर लें।

हमारी "अंगरेजी शिक्षा" चार भागोंकी सर्वसाधारणने अच्छी क़दरकी और "अनुवाद-शिक्षक के लिए बहुतेरे सज्जनोंने हमें विशेष उत्साह दिलाया। अल्पज्ञ होनेपर भी हमने इस कामको उठानेका साहस करके यह प्रथम भाग लिखा है। यह कैसा हुआ है, इससे विद्यार्थीगण लाभ उठा सकेंगे या नहीं, यह हमारे सहृदय पाठकगण तथा उदार हृदय समालोचकगण जानें। सर्वसाधारणने एक इस विषयके ग्रन्थकी इच्छा प्रकट की, हमने भी उनकी इच्छा पूर्ण करनेका उद्योग किया, अब फलाफल परमात्माके हाथोंमें है।

विनीत——

हरिदास

ANGREZI

# ANUWAD SHIKSHAK.

अँगरेज़ी

# अनुवाद शिक्षक।

## पहला अध्याय।

### अँगरेज़ी अनुवाद शिक्षार्थियोंके जानने योग्य बातें।

अँगरेज़ी अनुवाद सीखनेवालोंको चाहिये, कि अनुवाद सीखने से पहले वे अँगरेज़ी व्याकरण को खूब अच्छी तरह समझ समझकर कण्ठस्थ करलें। बिना व्याकरण जाने, कोई भी अँगरेज़ी अनुवाद नहीं सीख सकता, क्योंकि अनुवादमें क़दम क़दम पर व्याकरणके नियमोंकी आवश्यकता पड़ती है। बहुत ही ज़रूरी बात है, कि अनुवाद शिक्षार्थी व्याकरण से Inflexion और Syntax के नियम भली भाँति सीखलें। भला जो अनुवाद-शिक्षार्थी यह भी नहीं जानते कि Noun, Adjective, Pronoun, Verb, Adverb, Preposition,

वगैर, क्या हैं और उनके रूपान्तर कैसे होते हैं, यह अनुवाद किस तरह सीख सकते हैं? हमने अँगरेज़ी शिक्षा दूसरे, तीसरे और चौथे भागमें अँगरेज़ी व्याकरण खूब ही अच्छी तरह समझाया है। उस सबके याद करने में किसी उस्ताद की दरकार भी नहीं होती, कठिन से कठिन विषय आप ही पानी की तरह मगज़ में घुसते चले जाते हैं। जो विद्यार्थी उस सबको याद करके अनुवाद करने में क़दम बढ़ायेंगे, उन्हें बहुत ही जल्दी अनुवाद करना आजायगा। इस किताब में हम Syntax को भली भाँति समझाते चलेंगे और साथ ही कुछ अभ्यास भी अनुवाद करने को देते चलेंगे। विद्यार्थियोंको चाहिये कि इस पुस्तकमें दिये हुए नियमों को खूब समझ-समझकर ऐसा कण्ठ करलें कि जन्म भर न भूलें।

इस पहले अध्याय में हम जो कुछ ज़रूरी बातें लिखेंगे उनका यद्यपि "अनुवाद शिक्षक" से कुछ विशेष सम्बन्ध नहीं है, तथापि जिन्होंने पहले इन बातोंको व्याकरण में नहीं सीखा है उन्हें इनके सीख लेनेसे अनुवाद में बड़ी आसानी होगी। जो विद्यार्थी Sentences की क़िस्में, उनके अङ्ग-प्रत्यङ्ग नहीं जानते यानी जो Subject, Object और Predicate वगैर' को नहीं पहचानते, उन्हें अनुवाद सीखनेमें बड़ा कष्ट होता है और अनुवाद सिखानेवाला भी अनुवाद सिखाने में सफलता नहीं प्राप्त कर सकता।

# GENERAL DEFINITIONS.
## साधारण परिभाषाएँ ।



Sentence—दो या दो से अधिक शब्दोंका समूह जिसका कुछ पूरा अर्थ होता है *Sentence* कहलाता है, जैसे—

Temperance preserves our health
संयम हमारे स्वास्थ्य की रक्षा करता है।

Sentence—पाँच प्रकार के होते हैं—

(1) Assertive
(2) Imperative
(3) Interrogative.
(4) Optative
(5) Exclamatory

Assertive Sentences—जिन Sentences में, साधारणतया, किसी बातका दृढता से कहना या निषेध करना पाया जाता है, उन्हें *Assertive Sentences* कहते हैं, जैसे—

(1) I rang the bell मैंने घण्टा बजाया। (Affirmative.)

(2) I did not ring the bell मैंने घण्टा नहीं बजाया। (Negative)

नोट—जिस वाक्य में किसी बातका दृढता से कहना पाया जाता है उसे, अंगरेजी में *Affirmative Sentence* कहते हैं और जिसमें बातका निषेध पाया जाता है उसे *Negative Sentence* कहते हैं।

**Imperative Sentences**—जिन Sentences में हुक्म, या ममानियत यानी आज्ञा या निषेध पाया जाता है, उन्हें *Imperative Sentences* कहते हैं, जैसे—

Light the lamp चिराग़ जलाओ।
Don't go there वहाँ मत जाओ।

**Interrogative Sentences**—जिन Sentences में कुछ प्रश्न सम्बन्धी बातें पायी जायँ, उन्हें *Interrogative Sentences* कहते हैं, जैसे—

What is sweeter than honey? मधु से मीठा क्या है?
Which man saw the bird fall? किस आदमीने पक्षी को गिरते देखा?

**Optative Sentences**—जिन Sentences में कुछ इच्छा पायी जाय, उन्हें *Optative Sentences* कहते हैं, जैसे—

May your son live long आपका पुत्र जीता रहे।
May you have a son आपके बेटा हो।
May God pardon this sinner ईश्वर इस पापीकी रक्षा करे।
God save the King ईश्वर राजा की रक्षा करे।

**Exclamatory Sentences**.—जिन वाक्यों में कुछ आश्चर्य, शोक, अथवा करुणा इत्यादि पायी जाय, उन्हें *Exclamatory Sentences* कहते हैं, जैसे—

With what rapidity the train is moving!
कैसी तेज़ीसे गाड़ी चल रही है।
What a dark night it was! वह कैसी अँधेरी रात थी!

Sentences की और भी तीन किस्में हैं—

(1) Simple Sentence

(2) Complex Sentence

(3) Compound Sentence

**The Simple Sentence** —वह Sentence जिसमें एक *Subject* और एक *Predicate* होता है, वह *Simple Sentence* कहलाता है, जैसे—*Birds Sing*

इस में "birds' शब्द Subject है और "sing' शब्द Predicate है।

**The Complex Sentence** —जिस Sentence के अन्दर एक *Principal Sentence* और एक या अधिक *Dependent* या *Subordinate Sentences* हों, उसे *Complex Sentence* कहते हैं, जैसे—

*He promised that he would soon pay back the debt*

उसने वादा किया कि वह शीघ्र ही कर्ज़ अदा कर देगा।

*Fortune selects him for her lord, who reflects before acting.*

लक्ष्मी उसे अपना मालिक बनाती है जो काम करनेसे पहले सोचता है।

*He promised debt* यह एक *sentence* है। इसके अन्दर दो sentence हैं। एक He promised और दूसरा he would soon pay back the debt दोनों "that" से जुड़े हुए हैं। *He promised* यह *Principal Sentence* है और that he would soon pay back the debt यह *Dependent Sentence* है। दूसरे में *Fortune selects him for her lord* यह इसका Principal Sentence है और who reflects before acting, यह इसका Dependent Sentence है।

Subject होते हैं, असल Subject पीछे रहता है। जैसे, It is my ambition to succeed इसमें "to succeed" असली Subject है।

The Predicate—कर्त्ता या Subject के विषयमें जो कुछ कहा जाता है उसे *Predicate* कहते हैं। Predicate में एक या अधिक शब्द होते हैं। याद रखना चाहिये कि Predicate में हमेशा Finite Verb होता है। Simple Predicate में केवल Verb होता है। Complete Predicate में Verb और उसके तमाम Adjuncts होते हैं, जैसे,

(1) The fire *burns*

(2) The fire *burns brightly* in the frosty air.

पहले उदाहरण में "burns" शब्द Simple Predicate है और दूसरे में "burns brightly" यह Complete Predicate है।

नोट (१) कुछ Intransitive Verb ऐसे होते हैं जो अपने आप अपना मतलब पूरा करलेते हैं। ऐसे Verbs को Verbs of Complete Predication कहते हैं जैसे, Birds *sing* यहाँ sing शब्द Intransitive Verb है। इसके आगे अर्थ पूरा करने को और किसी शब्द की दरकार नहीं है।

नोट (२) कुछ Intransitive Verb ऐसे होते हैं, जो अपना अर्थ पूरा करने को एक या अधिक शब्द चाहते हैं। जो Verbs अपना अर्थ आप पूरा नहीं कर सकते और अर्थ पूरा करने को दूसरे शब्दोंकी दरकार रखते हैं वे Verbs of Incomplete Predication कहलाते हैं। ऐसे Verbs के साथ अर्थ पूरा करने को जो जोड़ा जाता है, वह Complement कहलाता है। जैसे Gold is *heavy* The horse seems *strong* Intransitive Verb का Complement सदा Subject का Attributive होता है, इसवास्ते उसे Subjective Complement कहते हैं।

To be इस क्रियाका मुख्य Verb है। जब यह अस्तित्व प्रकट करता है उस समय तो इसके आगे Complement की दरकार नहीं होती बाकी और सब हालतों में इसके आगे Complement की अवश्य ज़रूरत पड़ती है, जैसे,

(1) God is. ईश्वर है।

(2) Gold is heavy सोना भारी होता है।

पहले वाक्यमें "is" अस्तित्व प्रकट करता है इसलिये उसके आगे Complement नहीं है। दूसरे में यह बात नहीं है, इस से उसके आगे 'heavy" शब्द Complement है।

Appear, seem, become grow live, look इत्यादि शब्द भी incomplete Predication के हैं। ये अपना अर्थ आप प्रकट नहीं कर सकते इसलिये इन्हें बाज़ बाज़ वक्त Copulative कहते हैं।

Passive Voice में Factitive Verbs भी incomplete predication के Verb होते हैं। उनमें Subjective Complement की ज़रूरत रहती है, जैसे, The prince was crowned king

**उन Sentences में जिनमें Verb "Intransitive" होते हैं, Predicate में ये शामिल रहते हैं—**

(1) अकेला **Verb,**—Rivers —*flow*

(2) **Verb** और **Noun** या **Pronoun** —Ram *is a teacher*

(3) **Verb** और **Adjective** —The Coolie *is idle*

(4) **Verb** और **Adverb** —My books *are here*

(5) **Verb** और **Infinitive** He came *to learn*

(6) **Verb** और **Participle** —Govind *went running*

(7) **Verb** और **Phrase** —The house *is in excellent order*

पहले उदाहरण में 'flow" शब्द Verb है। दूसरे में "is" शब्द Verb है और "teacher' शब्द Noun है। ये दोनों ही Predicate में

शामिल है। तीसरे में "is" Verb है और "idle" Adjective है। चौथे में "are" Verb है और "here" Adverb है। पांचवें में "came" शब्द Verb है और "to learn" शब्द Infinitive है। छठे में "went" शब्द Verb है और "running" शब्द Participle है। सातवें में "is" शब्द Verb है और "in excellent order" यह Phrase है।

The *Object* —जब कि Predicate Verb "Transitive" होता है तो उसके *Object* होता हैं, जैसे,

(1) Ram killed *Ravan* रामने रावणको मारा।

(2) He shot *him* उसने उसको गोली मारी।

(3) Mohan likes *reading* मोहन पढ़ना पसन्द करता है।

पहले उदाहरणमें "killed" transitive Verb है, "Ravan" उसका Object है। दूसरे में "shot" transitive Verb है, "him" उसका Object है। तीसरे में "likes" transitive Verb है और "reading" उसका Object है।

*Object* की किस्में—Simple Sentence में नीचे लिखे हुए पांच प्रकार के *Object* होते हैं—

(1) A **Noun** या **Pronoun** Fishermen catch *fish*

(2) An **Adjective** used as a **Noun** —We should pity *the poor*

(3) A **Gerund** —Shyam likes *playing*

(4) An **Infinitive** —Learn to *labour*

(5) A **Phrase**—The Vakil promised *to attend to the matter*

पहले उदाहरणमें "catch" शब्द Verb है और "fish" उसका Object

है, यह fish शब्द Noun है। दूसरे में जो "poor" शब्द है वह असलमें Adjective है, मगर यहाँ Noun की तरह इस्तेमाल हुआ है; इसलिये "poor" शब्द "should pity" का Object है। तीसरे में "playing" शब्द Verb है, मगर यहाँ Noun की तरह इस्तेमाल हुआ है, इसलिये वह Verb "likes" का Object है। चौथेमें "to learn" Infinitive है, मगर यहाँ वह Verb "learn" का Object है। पाँचवे में Verb "promised" है और "to attend to the matter" यह phrase है। यह phrase ही यहाँ "promised" Verb का Object है।

**Adjuncts to the Subject**—जिस भाँति Noun या Noun के स्थान में काम करनेवाले शब्द Subject होते हैं, उसी भाँति Adjective या Adjective की तरह काम करनेवाले शब्द Adjuncts to the Subject (Noun की तारीफ करने वाले) होते हैं, जैसे,

Diligent scholars learn मिहनती विद्यार्थी सीखा करते हैं।

इस उदाहरणमें "scholars" शब्द Subject है, "diligent" शब्द उसकी तारीफ करता है और वह है भी Adjective। Adjective का काम Noun की तारीफ करना है। यहाँ "diligent" शब्द "scholars" की तारीफ करता है, इसलिये "diligent" शब्द "scholars" का Adjunct है।

नोट— Subject के Adjuncts अवश्यही attributive होने चाहियें।

**Attributive Adjuncts**—चार तरह के होते हैं—

(1) An **Adjective** —

*A heavy shower fell to-day*

(2) A **Noun in apposition** —

Atma Ram, *the tailor*, died

(3) A **Noun** या **Pronoun** in the **Possesive Case**.—

*Ram's* book is lost

(4) A **prepositional phrase**.—

The house *on the hill* was sold

(5) An **Adjectival Phrase** —

A judge, *unjust in his conduct*, is despised

(6) A **participle** या **participial phrase** —

The men, *watching*, saw him

Ram, *having repeated his lesson*, went to his seat

(7) A **Gerundial Infinitive** —

Water *to drink* is scarce in this place

(8) An **Adverb**, with some *participle, omitted* —

The *then* king = The then ( reigning) king

पहले उदाहरण में "heavy' शब्द Adjective है और वह Subject "shower" की तारीफ करता है, इसलिये वह उसका Adjunct या तारीफ करनेवाला है। दूसरे में "the tailor" Noun है और वह Apposition में है, अत वह Subject "Atma Ram" का Adjunct है। तीसरे में "Ram's शब्द Noun है और वह Possessive Case में है, अत, वह Subject "book" का Adjunct है। चौथे में ' on the hill" यह Prepositional phrase है। यह घरको तारीफ करता है अत यह Subject "house" का Adjunct है। पाँचवें में "unjust in his conduct" यह Adjective phrase है और Subject "judge" की तारीफ करता है, अत यह phrase उसका Adjunct है। छठे में watching" शब्द participle है, वह Subject "men" की तारीफ करता है, अत वह Adjunct है। "having repeated his lesson" यह Participle phrase है, यह Subject

"Ram" को तारीफ करता है, अत यह phrase उसका Adjunct है। सातवें में "to drink" यह Gerundial Infinitive है और वह Subject "water' को तारीफ करता है, अत वह उसका Adjunct है। आठवें में "then" शब्द Adverb है, यहां वह Subject "king" को तारीफ करता है और participle (reigning) छूटा हुआ है, इसलिये वह उसका Adjunct है।

**The Adjuncts to the Predicate** —पढ़नेवाले जानते हैं कि Verb ही Predicate होता है। Verb की तारीफ़ Adverb करते हैं। जो शब्द Predicate की तारीफ करते हैं वह Adjuncts to the Predicate कहलाते हैं।

Adverbial Adjuncts ये हो सकते हैं—

(1) **Adverb** —
Mohan died *bravely*

(2) **Adverbial Phrase** —
Rama studies *now and then*

(3) **Prepositional phrase** —
He will come *in an hour*

(4) **Adverbial Objective** —
He walked *three miles*

(5) **Gerundial Infinitive** —
I shall try to *follow*

(6) **Infinitive phrase** —
He went *to bring some paper*

(7) **Participle** —
Ram came *running*

| असल वाक्य । | सवाल । | जवाब । | कर्त्ता । |
|---|---|---|---|
| मेह बरसता है । | क्या बरसता है ? | मेह । | मेह । |
| लड़की रोती है । | कौन रोती है ? | लड़की । | लड़की । |
| बालक सोता है । | कौन सोता है ? | बालक । | बालक । |
| कुत्ता भौंकता है । | कौन भौंकता है ? | कुत्ता । | कुत्ता ? |
| अनाज पैदा होता है । | क्या पैदा होता है ? | अनाज । | अनाज । |
| मोहन खेलता है । | कौन खेलता है ? | मोहन । | मोहन । |

जो "कर्त्ता" यानी "Subject" होता है, वही नोमिनेटिव केसमें होता है। हिन्दी में "कर्त्ता" के साथ प्रायः "ने" रहता है, लेकिन अंगरेजी में कर्त्ता के पहचानने की कोई निशानी नहीं होती। व्याकरण के सम्बन्ध से या ऊपर लिखी विधि से "कर्त्ता" पहिचाना जाता है।

जब कोई Noun किसी Verb का *Object* होता है, तब वह Objective Case में कहा जाता है, जैसे—

(1) Mohan brought a *pencil* मोहन पेन्सिल लाया।

(2) Sohan beats *Ram* सोहन रामको मारता है।

अगर हम पूछें 'मोहन क्या लाया ?'तो जवाब होगा—'पेन्सिल,"इससे 'पेन्सिल' शब्द, क्रिया "लाया" का "कर्म" ( Object ) है और इसी से "पेन्सिल" औबजेक्टिव केस में है। अगर हम पूछें 'सोहन' किसको मारता है ? तो जवाब होगा "रामको", इससे "राम" औबजेक्टिव केसमें है।

जब तुम को किसी वाक्यमें "कर्म" का पता न लगे तब तुम क्रिया (Verb) के पहिले "किसको" या "क्या" शब्द रक्खो। इस तरह एक सवाल बन जायगा। उस सवालका जो जवाब होगा वही "कर्म" (Object) होगा। जो "कर्म" होगा, वही औब्जेक्टिव केस में होगा। ऊपर समझा आये हैं, फिर भी नीचे देखो —

| असल सवाल। | सवाल। | जवाब। | कर्म। |
|---|---|---|---|
| राम पानी पीता है। | राम क्या पीता है? | पानी। | पानी। |
| मोहन रोटी खाता है। | मोहन क्या खाता है? | रोटी। | रोटी। |
| पन्ना पुस्तक पढ़ता है। | पन्ना क्या पढ़ता है? | पुस्तक। | पुस्तक। |
| मगन रामको पढ़ाता है। | मगन किसको पढ़ाता है? | रामको। | राम। |
| धन्ना पन्नाको खिलाता है। | धन्ना किसको खिलाता है। | पन्नाको। | पन्ना। |

हिन्दीमें "कर्म" के साथ साथ 'को' आता है, कहीं नहीं भी आता है। जैसे—"रामको" "पन्नाको" लेकिन अंगरेज़ीमें "कर्म" के पहचानने की कोई निशानी नहीं है। व्याकरण के सम्बन्ध से या ऊपर की तरकीब से "कर्म" यानी "Object" पहिचाना जाता है।

नोट—हिन्दीमें पहिले नम्बर पर "कर्ता" दूसरे पर "कर्म" और तीसरे पर "क्रिया" आती है। लेकिन अंगरेज़ीमें प्रायः पहिले नम्बर पर "कर्ता" दूसरे पर "क्रिया" और तीसरे पर "कर्म" आता है। हिन्दीमें "क्रिया" तीसरे नम्बर पर आती है। अंगरेज़ीमें "कर्म" तीसरे नम्बर पर आता है, यह साधारण नियम है। अंगरेज़ीमें और भी बहुत उलट-फेर होता है, वह आगे चलकर समझमें आजायगा।

नीचेके वाक्योंमें जो शब्द इटालिक टाइपमें छपे हुए हैं वे Subject हैं —

The *dogs* are barking कुत्ते भौंक रहे हैं।

An *ass* is braying गधा रेंक रहा है।

The *children* are dancing बच्चे नाच रहे हैं।

The *ants* are working चींटियाँ काम कर रही हैं।

The *pigeons* are flying कबूतर उड़ रहे हैं।

*He* is reading वह पढ़ रहा है।

*Akbar* died अकबर मर गया।

The *earth* is round ज़मीन गोल है।

*God* is holy ईश्वर पवित्र है।

*Man* is sinful मनुष्य पापी है।

*Life* is short जीवन अल्प है।

*Painting* is one of the Fine Arts चित्र विद्या अच्छे हुनरोंमेंसेएक है।

*To return good for evil* is noble बदीके बदलेमें नेकी करना भला है।

*To lie* is mean झूठ बोलना नीचता है।

*The righteous* shall flourish धर्मात्मा फले फूलेंगे।

पढ़नेवालोंको Subject खूब पहचान लेना चाहिये। साथ ही यह भी नजर में पैठा लेना चाहिये, कि Subject वाक्यमें सबसे पहले बैठता है, किन्तु Article अपने Subject से भी पहले बैठता है। Predicate यानी Verb Subject के पीछे बैठता है। पहले वाक्यमें "the" article सबसे पहले है "dogs" Subject उसके बाद है, "are barking" predicate सबसे पीछे है।

**नीचे के वाक्योंमें Predicate के नीचे आड़ी लकीरें खिंची हुई हैं और Subject इटालिक टाइपमें छपे हुए हैं।—**

The *rain* <u>ceased</u> मेह बन्द हो गया।

The *plant* <u>died</u> पौधा मुरझा गया।

The *sun* <u>shone</u> सूरज चमका।

The *children* <u>played</u> बालक खेले।

*Ants* <u>work</u> चींटियाँ काम किया करती हैं।

The *cat* <u>mewed</u> बिल्ली मिमयायी।

The *clouds* <u>have collected</u> बादल इकट्ठे हो गये हैं।

The *flowers* <u>have faded</u> फूल मुरझा गये हैं।

The *clock* <u>has stopped</u> घड़ी ठहर गयी है।

ध्यान धरकर देखो, कि फिक़रोंमें सबसे पहले Article है। Article के बाद Subject और Subject के बाद *Predicate* है।

नीचे के वाक्योंमें जो शब्द इटालिक टाइपमें छपे हुए हैं, वे Subject की तारीफ करने वाले शब्द हैं यानी Adjective या Adjective की भांति इस्तेमाल किये गये शब्द हैं —

The *black* cows are sleeping काली गायें सो रही हैं।

The *red* horse is neighing लाल घोड़ा हिनहिना रहा है।

The *bold* lion killed the elephant

बहादुर शेरने हाथीको मारडाला।

A *fertilising* shower fell to day आज बहुफलोत्पादक झड़ी लगी।

*My son* s teacher died to day मेरे पुत्रका गुरु आज मर गया।

The *village* watchman came to me

गाँवका चौकीदार मेरे पास आया।

*Drinking* water is scarce in the place

इस स्थानमें पीनेका जल दुर्लभ है।

देखना चाहिये कि Subject की तारीफ करने वाले शब्द जिसकी तारीफ करते हैं उससे पहले बैठे हैं और Articles उनसे भी पहले बैठे हैं।

नीचे के वाक्योंमें जिनके नीचे आड़ी लकीरें हैं, वे Object हैं और जो इटालिक अक्षरोंमें छपे हैं वे Predicate हैं —

Sheep *eat* grass भेड़ें घास खाया करती हैं।

Ice *cools* water बर्फ जल को शीतल करती है।

Potters *use* clay कुम्हार चिकनी मिट्टी काम में लाया करते हैं।

Cows *give* milk गायें दूध दिया करती हैं।

Horses *draw* carriages घोड़े गाड़ियाँ खींचा करते हैं।

She *likes* music वह गाना बजाना पसन्द करती है।

I *bought* a cow मैंने गाय खरीदी।

The boy *broke* a window. लड़के ने खिड़की तोड़ी।

She *was writing* letters वह पत्र लिख रही थी।

I *have sent* a parcel मैंने पारसल भेजा है।

He *has made* a mistake उसने गलती की है।

He *forsook* his friend उसने अपने मित्रको त्याग दिया।

Ram *lost* his appointment रामने अपनी नौकरी खो दी।

The boy *struck* the dog लड़के ने कुत्ते को मारा।

You *should pity* the poor तुमको गरीबोंपर रहम करना चाहिये।

His sons *ate* four ripe mangoes उसके पुत्रोंने चार पके आम खाये।

ध्यान करकर Object को पहचान लो और उसका स्थान नजर में बैठा लो। ऊपरी पिछले उदाहरण "His sons ate four ripe mangoes" में "sons" शब्द Subject है, "ate" शब्द predicate है और "mangoes" शब्द Object है। ये तीनों शब्द ठीक अपने-अपने स्थान पर रक्खे हुए हैं। मगर "sons" की तारीफ करने वाला "his" possessive adjective अपने subject से भी पहले बैठा है और उधर "mangoes" की तारीफ करने वाले "four ripe" अपने Object से पहले बैठे हैं। अंगरेजी में यही नियम है कि Subject पहले बैठता है, उसके बाद Verb और उसके भी परे Object बैठता है। अगर किसी प्रकारका Adjective अपने Subject या Object की तारीफ करता है तो वह अपने Subject और Object से भी पहले बैठता है। यहाँ हमने बालकोंके लिये यह बात समझा दी है। आगे चलकर अच्छी तरह समझावेंगे।

नीचेके वाक्योंमें जो शब्द या पद Adverbial Adjuncts हैं यानी जो Adverb या Adverb की तरह काम करनेवाले words या phrases हैं, वे इटालिक टाइपमें छपे हुए हैं। इनका स्थान भी नज़रमें जमा लेना चाहिये —

He was going *to Delhi* वह दिल्ली जा रहा था।

His brother died *a year ago* एक वर्ष हुआ उसका भाई मर गया।

She has a cottage *by the sea* समुद्रके किनारे उसकी झोंपड़ी है।

They arrived *in time* वे समय पर आ पहुंचे।

He sailed *along the coast* उसने किनारे किनारे जहाज़ चलाया।

She could not speak *for laughing*

वह हंसने के मारे बोल न सकी।

I knocked *twice* मैंने दुबारा खटखटाया।

We *then* marched *forward* हमने तब आगे कूच किया।

He struck *with all his might* उसने अपनी सारी शक्ति से मारा।

*He built his house on a rising ground*

उसने अपना घर ऊंची ज़मीन पर बनाया।



# दूसरा अध्याय।

# ORDER OF WORDS.

## शब्द—क्रम।

1 प्रत्येक Sentence में Nominative और Verb होना जरूरी है, जैसे,—

(1) He writes वह लिखता है।

(2) Horses draw carriages घोड़े गाड़ियाँ खींचा करते हैं।

(3) He sold his horse उसने अपना घोड़ा बेच डाला।

मतलब यह है, कि प्रत्येक Finite Verb के लिये एक Nominative की आवश्यकता है और प्रत्येक Nominative के लिये एक Finite Verb की आवश्यकता है। "He writes" पूरा Sentence है, क्योंकि उसका पूरा अर्थ होता है। मगर हम खाली "he" को लिखें, तो क्या मतलब निकलेगा? कुछ भी नहीं। इसी भांति अगर हम "writes" को लिखें तो भी कुछ मतलब न निकलेगा। सवाल होसकेगा 'कौन लिखता है?' इसी भांति अगर हम कहें Horses which draw carriages, तो इसका भी कुछ मतलब न होगा। घोड़े जो गाड़ी खींचते हैं। क्या करते हैं? यह सवाल पैदा होगा। इस वाक्यमें Verb "draw" का सम्बन्ध "which" से है "horses" के साथ तो कोई Verb नहीं है। इसीसे वह Sentence नहीं है। He writes, ठीक पूरा Sentence है। उसमें 'he' Nominative है और "writes" उसका Finite Verb है। इसी भांति दूसरे उदाहरण में "horses" Nomi-

native है और 'draw" उसका Finite Verb है। तीसरे में 'he' Nominative है और "sold' Finite Verb है। इसीलिये ऊपरके तीनों Sentence पूर्ण (complete) हैं।

2 जबकि Sentence का Verb, Imperative mood में होता है, तब Nominative बहुधा छिपा रहता है, जैसे—

Make haste जल्दी करो।
Open the door द्वार खोलो।
Put out the candle बत्ती बुझाओ।

ऊपर के तीनों उदाहरणोंमें क्रमसे "make," "open" "put out" ये Finite Verb हैं। पहिले नियम के अनुसार इनमें से हरेक के साथ एक एक Nominative होना चाहिये, मगर उपरोक्त Verbs के साथ Nominative नहीं है। यह बात नियम विरुद्ध नहीं है। अंगरेजीमें जबकि Verb, Imperative mood में होता है, तब कर्त्ता यानी Nominative अप्रगट रहता है। इन वाक्योंके Nominative "you' छिपे हुए हैं।

3 अंगरेजीमें बहुधा Nominative अपने Verb के पहले बैठता है, जैसे—

(1) *Pigeons* fly कबूतर उड़ा करते हैं।
(2) *Dogs* bark कुत्ते भौंका करते हैं।
(3) *He* prints वह छापता है।
(4) *She* plays वह खेलती है।

इसका मतलब यह है, कि जिस भांति हिन्दीमें "वह खाता है", कुत्ते भौंकते है' इत्यादि वाक्योंमें पहले कर्त्ता और पीछे क्रिया आती है, उसी भांति अंगरेजी में भी पहले *Nominative* (कर्त्ता) और पीछे *Verb* आता है।

4 Transitive Verb का Object बहुधा अपने Transitive Verb के बाद बैठता है , जैसे—

(1) She was beating *the child* वह बालकको मार रही थी।

(2) He bought *a cow* उसने गाय खरीदी।

(3) You have made *a mistake* तुमने भूल की है।

(4) The cat has caught *a mouse* बिल्लीने चूहा पकड़ा है।

(5) He reads *books* वह पुस्तकें पढ़ता है।

पहले उदाहरणमें "was beating" transitive verb है, उसके आगे उसका object "child," बैठा है। दूसरे में "bought" शब्द transitive verb है, उसके आगे उसका object "cow" बैठा है। तीसरेमें "have made" transitive verb है, उसके आगे उसका object "mistake" बैठा है। चौथे में "has caught" transitive verb है, उसके आगे उसका object "mouse" बैठा है। पांचवें में "reads" शब्द transitive verb है, उसका object "books" उसके आगे रखा है। पढ़नेवाले अब खूब समझ गये होंगे, कि subject सबसे पहले बैठता है, उसके बाद verb बैठता है। और अगर verb transitive होता है, तो उसका object उसके बाद बैठता है।

5 Articles सदा अपने Nouns के पहले बैठते हैं, जैसे—

(1) *A* snake bit him

(2) *The* masons built *a* house

(3) *The* children are sleeping

(4) *The* girl was singing *a* song

पहले उदाहरणमें "a" article है और वह अपने noun "snake" के पहले बैठा है। दूसरे में "the" और "a" दो articles हैं "the" अपने

noun "masons" के पहले बैठा है और "a" अपने noun "house" के पहले बैठा है। तीसरे में "the" article है और वह अपने noun "children" के पहले बैठा है। चौथे में "the" और "a" दो articles हैं। "the" अपने noun "girl" के पहले और "a" अपने noun "song" के पहले बैठा है। मालूम हुआ, कि सबसे पहले nominative या subject बैठता है। उसके बाद verb और उसके भी बाद object बैठता है, किन्तु subject या object का article अपने nouns के भी पहले बैठता है।

नोट—Indefinite article "a" या "an" एकत्व प्रगट करते हैं इसलिये ये केवल Singular number के nouns के साथ इस्तेमाल किये जाते हैं। Definite article "the" singular और plural दोनों प्रकार के nouns के साथ इस्तेमाल की जा सकती है। जैसे—a book, a cow an ass, an egg, the horse, the horses

6 Adjectives of Quality जिस nouns की तारीफ करते हैं बहुधा उनके पहले आते हैं, जिस noun की adjective तारीफ करता हो, अगर उसके साथ article भी हो तो शब्द क्रम इस प्रकार होता है (1) Article (2) Adjective (3) Noun, जैसे—

(१) *The* skilful masons built a house
(२) He brings *an* old horse
(३) He has *a* high house
(४) *The* black cow is grazing grass

पहले उदाहरण में "masons" शब्द noun और subject है, "skilful" शब्द adjective है और noun "masons" की तारीफ करता है। noun "masons" के साथ article "the" इस्तेमाल किया गया है। ऊपरके नियम के अनुसार article "the" पहले बैठा है, adjective उसके बाद

और noun "masons" उसके भी बाद बैठा है। दूसरे में "horse" शब्द noun है, "old" उसका adjective है, "an" उसका article है इस उदाहरण में भी वही क्रम है। पहले article "an" बैठा है, उसके बा adjective "old" और उसके भी बाद noun "horse" बैठा है। तीस और चौथे उदाहरण में भी यही बात है। पढ़नेवालोंको इस नियमको खूब अच्छ तरह समझ में बैठा लेना चाहिये।

नोट—कहाँ "a" और कहाँ "an" इस्तेमाल किया जाता है। यह बा अँगरेज़ी शिक्षा नं० १ के ४८, ४९, और ४६ सफ़ोंमें लिखी है। इस पुस्तकमें भ आगे चलकर लिखी जायगी।

7 Adjective अक्सर verb "to be" के किसी भाग के साथ nominative के विषय में कुछ वर्णन करने को जोड़ा जाता है। उस हालतमें वह (adjective) verb के बाद आता है। जैसे—

(1) The mango is *ripe*
(2) The man is *good*
(3) The child was *happy*
(4) Elephants are *strong*

पहले उदाहरण में "ripe" शब्द adjective है। वह noun "mango" की तारीफ करता है। लेकिन वह verb "to be" के एक भाग "is" के साथ जुड़नेके कारण उसके बाद आया है। इसी भाँति good" शब्द adjective है, वह noun "man" की तारीफ करता है। लेकिन verb "to be" के एक भाग "is" के साथ जुड़ने के कारण उसके बाद आया है। इस भाँति "happy" शब्द adjective है और वह noun "child" की तारीफ करता है, लेकिन verb "to be" के भाग "was" के साथ जुड़ने के कारण उसके बाद आया है। इसी तरह चौथे में "strong" adjective है और वह noun

"elephants" को तारीफ़ करता है। verb "to be" के एक भाग "are" के साथ जोड़े जाने के कारण verb "are" के पीछे आया है।

मतलब यह है, कि जब Adjectives, verb "to be" के भाग is, are were, was वगैर के साथ जोड़े जाते हैं, तब वह छठे नियम के अनुसार अपने noun के पहले नहीं बैठते, लेकिन verb के बाद बैठकर noun की तारीफ़ करते हैं। Adjective के ऐसे इस्तेमाल को predicative use कहते हैं। ( देखो अंगरेज़ी शिक्षा न० २ पृष्ठ ७० )

8 Possessive और Demonstrative Adjectives अपने Nouns के पहले आते हैं। अगर उस जगह Adjective of Quality भी हो तो शब्द क्रम या लफ़्ज़ोंकी तरतीब इस भाँति रहती है,—पहले Possessive Adjective; उसके बाद Adjective of Quality और उसके भी बाद तीसरे नम्बर पर Noun बैठता है, जैसे—

(1) His book उसकी पोथी।
(2) Their slates उनकी स्लेटें।
(3) Your turban तुम्हारी पगड़ी।
(4) My sharp knife मेरी तेज़ छुरी।
(5) Your dirty dress तुम्हारी मैली पोशाक।
(6) His youngest son उसका सबसे छोटा बेटा।
(7) This smooth table यह चिकनी मेज़।

पहले उदाहरणमें "his" शब्द possessive adjective है। यह noun "book" की तारीफ़ करता है और noun से पहले बैठा है। इसी तरह दूसरे और तीसरे को समझो। चौथे में "my" possessive adjective है, "sharp" adjective of quality है और "knife" शब्द noun है, उपरोक्त नियमानुसार "my" possessive adjective पहले बैठा है, उसके

बाद "sharp" adjective of quality बैठा है, उसके भी बाद तीसरे नम्बर पर noun "knife" बैठा है। इसी भांति पांचवें और छठे उदाहरण को समझो। सातवें में "this" शब्द demonstrative adjective है, "smooth" शब्द adjective of quality है और "table" शब्द noun है। ऊपरके कायदे के माफ़िक demonstrative adjective "this" सबसे पहले बैठा है, "smooth" शब्द adjective of quality है, वह उसके बाद बैठा है और noun "table" सब के पीछे बैठा है।

9 Possessive pronouns बाज़ बाज़ वक़्त, verb "to be" के रूप के साथ, nominative के विषय में कुछ वर्णन करने को इस्तेमाल किये जाते हैं, उस समय वे verbके बाद बैठते हैं। जैसे—

(1) This cap is *mine*, यह टोपी मेरी है।
(2) The turban is *his* पगड़ी उसकी है।
(3) These pens are *yours* ये क़लमें तुम्हारी हैं।
(4) The book was *his* पुस्तक उसकी थी।

पहले उदाहरण में "cap" शब्द nominative है, "is" शब्द verb "to be" का रूप है, "mine" possessive pronoun "cap" के विषय में वर्णन करता है कि टोपी मेरी है, इसीसे वह verb के बाद बैठा है। इसी तरह दूसरे उदाहरणमें "his" शब्द possessive pronoun है। वह verb "to be" के बाद बैठा है, क्योंकि वह nominative 'turban" के विषय में कहता है 'पगड़ी उसकी है'। इसी तरह तीसरे और चौथे उदाहरण में "yours" और "his" अपनी अपने verbs "are" और "was" के बाद बैठे हैं, क्योंकि "are" और "was" भी verb "to be" के रूप हैं।

10 Preposition जिस noun या pronoun पर हुकूमत करता है, उसके पहले बैठता है। अगर noun के

साथ article होता है, तो पहले preposition, उसके बाद article, और उसके भी बाद noun बैठता है। अगर adjective भी होता है, तो पहले Preposition, दूसरे नम्बर पर article, तीसरे नम्बर पर adjective, और चौथे नम्बर पर noun बैठता है। जैसे—

> The man has dug a well *in* the field
>
> मनुष्यने खेतमें कूआँ खोदा है।
>
> A beggar was sitting *under* the large tree.
>
> भिखारी बड़े पेड़के नीचे बैठा हुआ था।

आगे हम जो अभ्यास लिखते हैं, उन्हें हिन्दीसे अंगरेज़ीमें और अंगरेज़ीसे हिन्दीमें, दिये हुए नमूनोंके तौर पर, करना चाहिये। पहले पाँच अभ्यासोंमें इस पुस्तक के तीसरे नियम पर ध्यान रखना चाहिये। देखना चाहिये, कि Nominative अपने verb के पहले बैठता है।

## EXERCISE 1

| नमूने के फिक़रे— | |
|---|---|
| *I write* | मैं लिखता हूँ। |
| *He writes* | वह लिखता है। |
| *You play* | तुम खेलते हो। |
| *She sings* | वह गाती है। |

*हिन्दी अनुवाद करो—*

I play We play They play I go We go They go You go He plays She plays He goes She goes Ram eats Mohan goes Girdhar plays I write You write They write

He writes She writes Chandra speaks I ho
He hopes They hope. Sohan quarrels, He bath
She envies I envy He sells Pyarey reads

## पहला अभ्यास।

*अँगरजी अनुवाद करो—*

वह लड़ता है। मैं लड़ता हूँ। वह खाती है। वह गाती है। वे खाते हैं। हम भाया करते हैं। मैं स्नान करता हूँ। तुम खेलते हो। वह सोता है। बालक रोता है। औरत पढ़ती है। लड़की गाती है। राम झगड़ा करता है। मोहन सीखता है। वह बोलती है। चन्द्र हँसता है।

## EXERCISE 2

नमूनेके फ़िक़रे—*I am going* मैं जा रहा हूँ।
*He is going* वह जा रहा है।
*She is writing* वह लिख रही है।
*You are playing.* तुम खेल रहे हो

*हिन्दी अनुवाद करो—*

I am playing He is ..
I am learning She is sow
He is speaking He is con
He is sitting. She is se
You are spitting He is '
We are cutting He is ope

## दूसरा अभ्यास

*अंगरेजी अनुवाद करो—*

मैं पढ़ रहा हूँ। वह गा रही है। वह खेल रहा है। तुम नाच रहे हो। वह सो रहा है। वह थूक रही है। मैं पा रहा हूँ। वह खोल रही है। तुम खोद रहे हो। वे बोल रहे हैं। वह सो रहा है। तुम लड़ रहे हो। हम बेच रहे हैं। मैं सीख रहा हूँ। वह सीख रही है। बालक रो रहा है। लड़की खेल रही है। औरत खा रही है।

### EXERCISE 3

नमूने के फ़िक़रे—*I wrote* मैंने लिखा।
*He drank* उसने पिया।
*She gave* उसने दिया।
*He fell* वह गिरा।

*हिन्दी अनुवाद करो—*

She rose She wrote He slept You gave.
She feared They played He went. He took
He struck I threw They laughed She sold
I answered He fought You drank I learnt
They broke He forgot She lost I burnt

## तीसरा अभ्यास।

*अंगरेजी अनुवाद करो—*

उसने पढा। मैंने गाया। तुमने लिखा। हमने

He writes She writes Chandra speaks I hope He hopes They hope. Sohan quarrels. He bathes She envies I envy He sells Pyarey reads

## पहला अभ्यास।

*अँगरजी अनुवाद करो—*

वह लडता है। मैं लडता हूँ। वह खाती है। वह गाती है। वे खाते हैं। हम भागा करते हैं। मैं स्नान करता हूँ। तुम खेलते हो। वह सोता है। बालक रोता है। औरत पढती है। लडकी गाती है। राम झगडा करता है। मोहन सीखता है। वह बोलती है। चन्द्र हँसता है।

### EXERCISE 2

नमूनेके फिक़रे—*I am going* मैं जा रहा हूँ।
*He is going* वह जा रहा है।
*She is writing* वह लिख रही है।
*You are playing.* तुम खेल रहे हो।

*हिन्दी अनुवाद करो—*

| | | |
|---|---|---|
| I am playing | He is eating | She is reading |
| I am learning | She is sewing | I am asking |
| He is speaking | He is coming | She is tearing. |
| He is sitting. | She is selling | He is listening |
| You are spitting | He is digging | He is laughing |
| We are cutting | He is opening | She is reading |

भूल गये हैं। उसने लिया है। मैंने सीखा है। हमने सीखा है। तुमने मज़ाक किया है।

## EXERCISE 5

नमूने के फ़िक़रे—*I shall dance* मैं नाचूँगा।
*He will write* वह लिखेगा।
*You will go* तुम जाओगे।
*We shall play* हम खेलेंगे।
*They will work* वे काम करेंगे।

*हिन्दी अनुवाद करो—*

I shall play We shall fight I shall write We shall work I shall buy. We shall eat. He will learn She will learn, He will fight She will sing You will play You will write You will come They will break They will drink You will mend You will dig I shall dance

## पाँचवाँ अभ्यास।

*अंगरेजी अनुवाद करो—*

मैं गाऊँगा। वह खेलेगा। वह गावेगी। हम रोवेंगे। वह लिखेगा। वे लिखेंगे। वह नाचेगी। वह जायगा। मैं पाऊँगा। तुम पढ़ोगे। हम सीखेंगे। वह सीखेगा। मैं ख़रीदूँगा। वह ख़रीदेगा। वे ख़रीदेंगे। तुम खाओगे। मैं काम

खाया। वह रोया। वह हँसी। मैं सोया। तुम हँसे। उसने फेंका। मैं लड़ा। मैं गया। वह सोयी। मैंने बेचा। उसने खाया। तुमने मारा। मैं डरा। हमने पिया। मैंने लिया। वह उठा। उन्होंने दिया।

## EXERCISE 4

नमूने के फिक़रे—*I have written.* मैंने लिखा है।
*He has written* उसने लिखा है।
*You have played* तुम खेले हो।
*She has cried* वह चिल्लायी है।
*We have eaten* हमने खाया है।

*हिन्दी अनुवाद करो—*

I have read He has read You have read We have spoken You have stayed I have sung He has fought She has danced I have learnt He has searched They have drunk He has made. She has burnt He has bathed I have eaten

## चौथा अभ्यास।

*अंगरेजी अनुवाद करो—*

हमने खाया है।' उसने मारा है। तुमने लिखा है। उसने पढ़ा है। वह नाचा है। मैं नहाया हूँ। वह खेला है। मैंने गाया है। हमने तलाश किया है। हम

the girl The man kissed the girl The thief heard a noise Bees give honey Horses draw carriages He emptied the cupboard She likes books He sent a parcel I wrote a letter He caught a mouse

## छठा अभ्यास।

*अंगरेजी अनुवाद करो—*

वह नारङ्गी लायी। उसने घोड़ा खरीदा। मैंने मोती बेचा। बिल्लीने चूहा पकड़ा। मैंने घर छोड़ा। कुत्तेने चूहे को मार डाला। उसने रोटी खायी। हमने लोमड़ी पकड़ी। नौकरने छाता चुराया। व्यौपारी ने मोती खरीदा। उसने भूल की। स्त्रीने बालक को पीटा। वह चिट्ठी लिखती है। वह कूआं खोदता है। मैंने पुस्तक खोयी। उसने छाता पाया।

## EXERCISE 7

नमूने के फ़िक़रे—*I have eaten fruit*
मैंने फल खाया है।
*I have paid the price*
मैंने दाम चुका दिया है।
*She has cooked the food*
उसने भोजन पकाया है।
*He has eaten bread*
उसने रोटी खायी है।

खरूँगा। तुम बेचोगे। मैं पूछूँगा। वे पूछेंगे। मैं बैठूँगा। वह बैठेगा। हम पीवेंगे।

अब आगे हम जो अभ्यास लिखेंगे, उनमें इस पुस्तककी तीसरी, चौथे और पांचवें नियम पर ध्यान रखना होगा। देखना होगा कि Nominative, Verb और Object नियमानुसार किस किस स्थान पर बैठते हैं और Articles कहां रखे जाते हैं।

## EXERCISE 6

नमूने के फ़िक़रे—*He reads books*

वह पुस्तकें पढ़ता है।

*She beats the child*

वह बालक को मारती है।

*Cows give milk*

गायें दूध देती हैं।

*We want a holiday*

हम छुट्टी चाहते हैं।

*He bought a lock.*

उसने ताला खरीदा।

*हिन्दी अनुवाद करो—*

The boy beat the cat The man struck the dog I sold the horse He bought a book They bought a cow The tiger killed a dog You made a mistake He left the house The dog frightened

## सातवाँ अभ्यास।

*अंगरेजी अनुवाद करो—*

लड़के ने दवात तोड़ डाली है। मधुमक्खियाँ छत्ता बना रही हैं। तुमने भूल सुधार दी है। वह अमरूद लौटा देगा। उसने बीज बोया है। वह दरख़्त काट रहा था। उसने भात पका लिया है। वह दूध पी रही है। उसने घोड़ा खरीदा है। मैंने गाय खरीदी है। उन्होंने मोती बेच दिया है। नौकर बिल्ली लाया है। हम गाना बजाना पसन्द करते हैं। औरतें गीत गा रही थीं। लड़के पुस्तकें पढ़ रहे थे। लड़कियाँ कपड़े धो रही थीं। रामने आलमारी तोड़ दी है। मोहन तुमको मारेगा। सोहन पत्र लिखेगा। गिरधर रोटी खायगा।

अब आगे जब जो अभ्यास लिखते हैं, उनमें इस पुस्तक के छठे और सातवें नियम पर खूब ध्यान रखना होगा। देखना होगा, कि Adjective कहाँ बैठती है। अगर एकही फ़िक़रे में Article और Adjective दोनों आते हैं तो कौन पहले और कौन पीछे बैठता है।

### EXERCISE 8

नमूने के फ़िक़रे—*A large tree* बड़ा पेड़।
*A great man* बड़ा आदमी।
*An easy lesson* आसान सबक़।
*An old woman* बूढ़ी स्त्री।

*I shall write a letter.*
मैं चिट्ठी लिखूँगा।
*We shall return the book.*
हम पुस्तक लौटा देंगे।
*You will tie the bundle.*
तुम गठरी बाँधोगे।
*He was writing letters*
वह पत्र लिख रहा था।
*She sang a song*
उसने गीत गाया।

*हिन्दी अनुवाद करो—*

He is beating the boy I have paid the tailor She has emptied the cupboard He has struck her Ram was cooking rice He was mending the chair I have sold the horse The cat has caught a mouse We have corrected the mistake The bees are gathering honey The boy has brought a book The girl broke a window He has pared his nails The farmer has sown the seed I shall return the mangoes He has drunk wine He shot him

## EXERCISE 9

रे के फ़िक़रे—*Milk is white* दूध सफेद होता है।
*Man is sinful* मनुष्य पापी है।
*Glass is transparent*
कांच निर्मल होता है।

*हिन्दी अनुवाद करो—*

The tank was deep The bundle is small The
se is lame The pen is soft The mango is
The clothes are torn The little child was
py *Gold is heavy Iron is black Grass is*
on Cotton is light Ice is cold God is holy
is short Sugar is sweet Air is invisible
ead is useful

## नवाँ अभ्यास।

अनुवाद

। रोटी लोभदायक है।
है है। है।
है काला
था।
गठरी
है।

*A notorious thief* कलङ्की चोर।
*An affectionate mother*
स्नेहमयी माता।

*हिन्दी अनुवाद करो —*

A wise son An ignorant daughter A thin child. A faithful servant A diligent boy A famous poet A hollow tube A small room A ripe mango A green guava A straight road A broad ditch A blind boy. A narrow bridge A fine needle A high tree A high mountain An old ass A hungry neighbour A cruel mother A dark night A long journey A difficult language A round table An empty basket

## आठवाँ अभ्यास।

*अगरेजी अनुवाद करो—*

खाली टोकरी। गोल मेज़। कठिन भाषा। लम्बी सफर। अँधेरी रात। निर्दय माता। भूखा पड़ोसी। बूढ़ा गधा। ऊँचा पहाड़। ऊँचा वृक्ष। बारीक सूई। तंग पुल। अन्धा लड़का। चौड़ी खाई। सीधी सड़क। हरा अमरूद। पका आम। छोटा कमरा। पोला नल। प्रसिद्ध कवि। परिश्रमी लड़का। आज्ञानुवर्त्ती सेवक। दुबला बालक। मूर्खा कन्या। बुद्धिमान पुत्र।

## EXERCISE 9

नमूने के फ़िक़रे—*Milk is white* दूध सफेद होता है।
*Man is sinful* मनुष्य पापी है।
*Glass is transparent*
काँच निर्मल होता है।

*हिन्दी अनुवाद करो—*

The tank was deep The bundle is small The horse is lame The pen is soft The mango is ripe The clothes are torn The little child was happy Gold is heavy Iron is black Grass is green Cotton is light Ice is cold God is holy Life is short Sugar is sweet Air is invisible Bread is useful

## नवाँ अभ्यास।

*अंगरेजी अनुवाद करो—*

कुआँ गहरा है। हवा अदृश्य है। रोटी लाभदायक है। चीनी मीठी होती है। ईश्वर पवित्र है। जीवन अल्प है। रुई हलकी होती है। घास हरी होती है। लोहा काला होता है। सोना भारी होता है। छोटा बालक खुश था। कपड़े फटे हुए हैं। आम पका है। क़लम नर्म है। गठरी छोटी है। तालाब गहरा था। बर्फ सफेद होती है। सचाई प्रशंसा योग्य है।

सिर पर। रात को। मध्याह्न समय। इस मामले में। डाक वाले को। एक रुपये में। अपने खेत में। स्कूलके समय के बाद। अपनी जेबमें बिना रुपये। युद्ध के बाद। डाली पर। मेरे गाँव में। गङ्गाके बायें किनारे पर। हाथीकी पीठ पर। गढ़ीकी चोटीपर। गाँवके बाहर। कुएँके पास। उसके घरकी खिड़कीसे। नगरके द्वार पर। दीवार की चोटी से।

## EXERCISE 12

*हिन्दी अनुवाद करो—*

He lives at Serampore He is skilful at football He was leaning against the wall I came at your request I have a small garden at Barrackpore Porters stand at the gate A sword was hanging above his head He is above me in the class My house is across the river The stars are above the clouds I am anxious about the education of my children He had a comforter about his neck. Our house is about a mile from the Howrah Bridge

## बारहवाँ अभ्यास।

*अंगरेजी अनुवाद करो—*

वह बारकपुर में रहता है। मैं फुटबॉल में निपुण हूँ। तुम दीवार के सहारे झुके हुए थे। मैं आपके अनुरोध से

आया। खिदरपुर में उसके एक बड़ा बाग है। दर्बान द्वार पर खड़े होते हैं। उसके सिरके ऊपर धोती लटक रही है। मैं तुमसे दरजेमें ऊँचा हूँ। उसका घर नदी पार है। सितारे बादलोंके ऊपर हैं। वह अपने बच्चोंको शिक्षा के लिये चिन्तित है। तुम्हारे गलेमें गलूबन्द है। हमारा घर उसके घरके पीछे है।

नोट—इस अध्याय में हम साधारणतया शब्दोंका क्रम (Order of words) ही समझाना चाहते थे, सो हम समझा चुके। पढ़नेवालोंको चाहिये, कि इस अध्याय में दिये हुए नियमों को खूब अच्छी तरहसे याद करले और इस अध्यायमें दिये हुए अभ्यासोंका कई बार अनुवाद करके शब्द क्रमको हृदयमें बैठाले। अगर वह इस अध्यायका काम कच्चा रक्खेंगे, तो आगे चलकर उनको बड़ी तकलीफ़ होगी। वाक्य रचना और उसके नियम हरगिज़ समझमें न आवेंगे। अब आगे के अध्यायों में हम वाक्य रचना के नियम आदि खूब विस्तार से समझाने की चेष्टा करेंगे।



# तीसरा अध्याय।

# SUBJECT AND VERB.

## कर्त्ता और क्रिया।

**11. Subject का जो number और person हो, verb का भी वही number और person होना चाहिये।**

खुलासा—अगर subject, singular हो, तो verb भी singular होना चाहिये। अगर subject, plural हो, तो verb भी plural होना चाहिये। अगर subject, first person में हो, तो verb भी first person में होना चाहिये। अगर subject, second person में हो, तो verb भी second person में होना चाहिये। अगर subject, third person में हो, तो verb भी third person में होना चाहिये। जैसे—

(1) I write मैं लिखता हूँ।

(2) Thou readest तू पढ़ता है।

(3) We write हम लिखते हैं।

(4) He writes वह लिखता है।

जिन्होंने Pronoun अच्छी भांति समझ कर याद कर लिया है वह जानते हैं, कि "I" First Person और Singular Number है। पहिले उदाहरणमें "I" ही subject है। अब "I" First Person और Singular Number है, तो Verb "write" भी First Person और Singular Number,

है। दूसरे उदाहरण का "thou' शब्द Subject है। वह Second Person और Singular Number है अत Verb "readest" भी Second Person Singular है। तीसरेमें "we" शब्द Subject है। वह First Person और Plural है, अत Verb "write" भी First Person Plural है। चौथेमें "he" Subject है। वह Third Person और Singular है अत उसका Verb "writes" भी Third Person और Singular Number है। हमारा "I writest", ऐसा लिखना अनुचित होगा, क्योंकि "I" First Person Singular है। "writest", Second Person, Singular है। यहां Number तो Subject और Verb का मिल गया, किन्तु Person न मिला इससे यह वाक्य अशुद्ध हो गया। मतलब यह है, कि Verb और Subject का Number और Person सदा एक होना जरूरी है।

12 जब कि Infinitive mood, Participle अथवा a part of a sentence, इन तीनोंमें से कोई Subject हो, तो verb (क्रिया) third person, singular होना चाहिये। जैसे—

(1) *To deceive* is sinful धोखा देना पाप है।

(2) *Sleeping* is necessary सोना आवश्यक है।

(3) *How to do this* is doubtful इसके करने के तरीके में सन्देह है।

पहले उदाहरण में "to deceive' शब्द infinitive mood में है, इसलिये उसका verb, third person, singular 'is" है। दूसरेमें "sleeping' शब्द participle है। यही subject है, इसलिये उसका verb भी third person singular "is" है। तीसरे में 'how to do this', यह इतना एक sentence का एक अंश है। यही वाक्यांश यहां subject है, इसलिये इसका verb भी third person, singular "is' है।

## EXERCISE 13

नमूने के फिकरे—This tank is deep यह तालाब गहरा है।
You have drunk wine तुमने शराब पीयी है।
I have written a letter मैंने चिट्ठी लिखी है।
He has drunk water उसने जल पिया है।
He goes home वह घर जाता है।
I go home मैं घर जाता हूँ।
To walk is healthful. टहलना स्वास्थ्यप्रद है।

*हिन्दी अनुवाद करो—*

That bundle is small His clothes are dirty Our horse is lame Their horses are swift Her heart is sad. That fruit was sour I have drunk water He has drunk wine She has stolen the ring They have lost the watch We have killed the mouse She has filled the bottle He reads daily She speaks loudly To play is bad To lie is mean To sleep is necessary

## तेरहवाँ अभ्यास।

*अंगरेजी अनुवाद करो—*

यह तालाब गहरा है। वह कूआँ चौड़ा है। यह कोट लम्बी है। यह पुस्तक अच्छी है। मेरा पुत्र अन्धा है। उस की बेटी पगली है। मेरी मेज़ मैली है। उसकी मेज़ गोल है। मैं पुस्तकें पढ़ता हूँ। वे अखबार पढ़ते हैं। वह चि-

स्त्रियाँ लिखती हैं। वह घोड़ा बेचता है। हम दियासलाई बेचते हैं। वह गीत गाता है। तुम बालकोंको पीटते हो। वे घर जाते हैं। हम गाना बजाना पसन्द करते हैं। वह शहद पसन्द करता है। वह आलमारी तोड़ता है। आज्ञा-पालन करना अच्छा है। लड़ना बुरा है।

## EXERCISE 14

नमूने के फ़िक़रे—We see a European हम फिरङ्गी देखते हैं।
He takes a mouse वह चूहा लेता है।
He beats a horse वह घोड़ेको मारता है।
I give you a book. मैं तुम्हें पुस्तक देता हूँ।
I have a son मेरे पुत्र है। मैं पुत्र रखता हूँ।
She has a daughter उसके पुत्री है। वह पुत्री रखती है।
They have a knife उनके पास छुरी है। वे छुरी रखते हैं।
You have a horse तुम्हारे घोड़ा है। तुम घोड़ा रखते हो।
He has a new book. उसके पास नयी पोथी है। वह नयी पोथी रखता है।

*हिन्दी अनुवाद करो—*

We see an elephant I see a fly You see a dog They see a lion She sees a cat He eats an orange I eat an apple She sends an animal He buys an old horse They eat a pear I have a toothache He has fever I have fever You have a lion We have an elephant Ram has four

sons Mohan has three daughters Shyam has two sons He has a toothache. She has asthma Girdhar has a mango tree He has a nice chair. Bindoo has a pen Chandu has a blank paper

## चौदहवाँ अभ्यास।

*अंगरेजी अनुवाद करो—*

हम घोड़ा खरीदते हैं। वह हाथी बेचता है। मैं पुस्तक बेचता हूँ। वह सिंह देखता है। वह नारङ्गी खाती है। उसके दो बेटे हैं। मेरे चार बेटियाँ हैं। तुम्हारे तीन पुत्र हैं। उसे ज्वर है। उसके दो आम के वृक्ष हैं। उसके पास कुरसी है। मेरे पास चार कबूतर हैं। रामके पास तीन पुस्तकें हैं। गिरधरके पास एक गेंद है। उसे दमा है। उसके पास तेज़ चाकू है। मेरे पास भोंटा चाकू है। वह आम खरीदती है। हम अमरूद खरीदते हैं।

नोट—उसके चार बेटे हैं। मेरे दो कन्या हैं—इत्यादि वाक्योंको इस तरह उलट लेना चाहिये—वह चार बेटे रखता है। मैं दो कन्याएँ रखता हूँ। इस तरह उलट लेने से अनुवाद करने में सुभीता जान पड़ता है। उसके पास चाकू है। मेरे पास आम है। ऐसे वाक्योंको भी इस तरह उलट लेना चाहिये—वह चाकू रखता है। मैं आम रखता हूँ। ध्यान रक्खो—रखता है, रखते हैं, रखता हूँ, ऐसे शब्दोंके लिये has और have काममें लाये जाते हैं।

### SUBJECT AND VERB (*Continued*)

13 Collective Noun के बाद Verb, अर्थ के अनुसार, Singular या Plural लगाया जाता है।

is better scholar by far than Rohan Murder is a more heinous sin than lying This book is cheaper than the one you saw yesterday The load on this cart is heavier than the load on that one They are brighter than the boys of the other schools I want to live in a safer place I will show you the safest place here I am in more painful circumstances than you He is more successful than I Prose is easier than poetry The cleverest of men are not free from mistakes Your servants are better than mine The new man gives me much trouble The Indians were once first in knowledge He is now in an upper story Your upper lip is very thick Do not let any one enter the inner apartments My watch is older than yours My eldest sister is older than your elder sister The outer wall is in a ruinous state The latest news is sad Your teacher is not so good as mine. Your horse is bigger than mine

*अँगरजी अनुवाद करो—*

मेरी छोटी बेटी तुम्हारी बडी बेटी से बुद्धिमती है। तुम्हारे बनिस्बत मेरी हालत बहुत बुरी है। पद्य से गद्य आसान है। मेरी आलमारी तुम्हारी से लम्बी है। ये कम्पोज़ीटर और

प्रेसोंके कम्पोजीटरों से मिहनती हैं। वे प्रेसमैन इन प्रेसमैनोंसे चतुर हैं। तुम्हारा बेटा मेरे दर्जेमें सबसे बुद्धिमान है। तुम्हारी माँ मेरी माँ से चतुरा है। तुम्हारी चाची मेरी चाची से छोटी है इस इमारतके अन्दरूनी कमरे बहुत गलीज हैं। हमारे स्कूलके बाहरी कमरे खूब अच्छे हैं। यह घड़ी उस घड़ी से बहुत सस्ती है। मेरा आम इन सब आमोंसे मीठा है। "हिन्दी बंगवासी" हिन्दी के साप्ताहिक पत्रों में सबसे अच्छा है। अँगरेज़ी अखबारोंमें "अमृत बाजार" पत्रिका सबसे अच्छी है। वह इस समय निचली मञ्जिलमें खेल रहा है। धनसे विद्या बढ़कर है। हाथी जङ्गलके सब जानवरों से बड़ा है। सिंह वनके सब पशुओं से वीर है।

## EXERCISE 25

*हिन्दी अनुवाद करो—*

Some friends of mine sent me some books about animals Everybody at the race course saw the accident There were seven hunded people present at my brother's wedding, some three months ago He did not visit any new place in the holidays There is something wrong in it. Any old book is good enough for that careless boy The whole of this estate is my property

All those pencils are mine These are all my books The whole surface of the lake is shining brightly All classes of this school learn Sanskrit These boys are giving their whole attention to their teacher's admonition The whole city was in uproar Ram spends all his time in play He has spent the whole of his pocket money on sweetmeats I can give you no money for I have little Neither of my sisters is at home The four boys were helping one another I have no friends and no hope He borrowed some books from me

*अंगरेजी अनुवाद करो—*

मैंने कोई नई पुस्तक नहीं ख़रीदी। ये सब चाभियाँ मेरी हैं। वे सब लड़के अँगरेज़ी सीखते हैं। ये सब लड़कियाँ संस्कृत सीखती हैं। कोई दो मास हुए, जब मैंने उसे देखा था। सारी पलटन भोजन पका रही थी। सारी फ़ौज में लड़ाई का समाचार फैल गया। उसने सारी नारङ्गी खायी। मैंने सारा दाम उसे दे दिया। मेरा सारा गहना इस आलमारी में है। मेरी सारी तवज्जह इस पुस्तक पर है। यह समाचार सारे इँगलैण्डमें फैल गया। सारा दूध मैला है। उसने मेरे दिल से सारा फ़िक्र हटा दिया। वे सब चिड़ियाँ नक़ल कर रही हैं। हम सबने पानी पिया है। उनमें से सबने उस लड़के को पैसे दिये। सब

कुत्ते भौंका करते हैं। हमने सब कुलियोंको चुका दिया है। मैंने अपने सब जेवर गँवा दिये हैं। सब सिंह क्षत्रिय हैं। ये सब टाइप उसके हैं। दिल्ली के किसी प्रकाश ने मुझे पान भेजे हैं। मैंने इस विषयमें तुमसे सब कुछ कह दिया है। क्या तुमने मेरा छाता नहीं देखा है? मैंने अपना छाता हर जगह ढूँढा है।

---

# USES OF THE ARTICLE.

## THE INDEFINITE ADTICLE

### इनडेफ़िनिट आरटिकिल।

An शब्द Indefinite Article है और इसकी मुख्तसिर सूरत "a" है। An स्वयं one शब्द की कमज़ोर सूरत है। इसवास्ते Indefinite Article, विशेष करके, उन Nouns के साथही इस्तेमाल किया जाता है, जो Singular Number में होते हैं।

### "AN" के इस्तेमाल करने के कायदे।

आगे लिखी हुई हालतमें इनडेफ़िनिट आरटिकिल "*an*" इस्तेमाल किया जाता है —

(1) उस Noun शब्द के पहले जिसका पहला अक्षर Vowel हो —

*An* army एक फ़ौज — *An* egg एक अण्डा

*An* apple एक सेब — *An* ox एक बैल

*An* eagle एक उकाब — *An* uproar एक हुल्लड़

*An* island एक टापू — *An* ink bottle एक स्याहीकी बोतल

(२) उस शब्दके पहिले जिसका पहला अक्षर 'h' हो और वह silent हो यानी उसका उच्चारण न होता हो —

*An* heir (एर) एक वारिस, एक उत्तराधिकारी

*An* hour (आवर) एक घण्टा

*An* honest men (आनेस्ट मैन) एक ईमानदार आदमी

*An* honour (आनर) एक प्रतिष्ठा

(३) उस शब्द के पहले जिसका पहिला अक्षर 'h' हो और उस शब्द के दूसरे Syllable (शब्दखण्ड) पर accent यानी ज़ोर भी हो —

An his tor-i cal account

उपरोक्त historical शब्द में चार syllable हैं, किन्तु accent दूसरे syllable 'tor' पर है, अतएव उपरोक्त नियमानुसार historical शब्द के पहिले 'an' को रखना उचित है। किन्तु his' to ry शब्दके पहले 'a' को रखना चाहिये, क्योंकि उसके दूसरे syllable "to" पर accent नहीं है, किन्तु पहले syllable "his" पर है।

## "A" के इस्तेमाल करने के कायदे ।

नीचे लिखी हुई हालतों में "a" इस्तेमाल किया जाता है —

(1) उस शब्दके पहले जिसका पहला अक्षर Consonant हो —

*A* boy एक लड़का
*A* house एक घर
*A* lamp एक चिराग़
*A* city एक नगर
*A* cart एक गाड़ी
*A* horse एक घोड़ा
*A* man एक आदमी
*A* hero एक वीर
*A* kite एक चील
*A* bottle एक बोतल ।

(2) उस शब्दके पहले जिसका पहला अक्षर कोई Vowel हो, किन्तु उसका उच्चारण "यू" अथवा "व" के समान हो —

*A* useful table (यूसफुल) एक लाभदायक मेज़
*A* unit (यूनिट) इकाई
*A* union (यूनियन) इत्तिफ़ाक़, ऐक्यता
*A* university (यूनीवर्सिटी) महाविद्यालय
*A* European (यूरोपियन) फिरंगी
*A* ewe (यू) भेड़ी
*A* one-eyed boy (वनआईड) काना लड़का
*A* one-sided statement (वन साईडेड स्टेटमेण्ट) एकतरफ़ा बयान

नोट—यदि किसी Vowel से आरम्भ होनेवाले शब्द का उच्चारण "यू" अथवा "व" के समान न हो, तो उसके पहले नियमानुसार वहां 'an" रखना चाहिये।

विद्यार्थियों पर यहाँ खुला सम्भावना पड़ता है और वे बढ़ाते भी हैं [illegible]
शब्दों पर विशेष ध्यान करके देना चाहिये।

## EXCEPTIONS

हम ऊपर लिख आये हैं, कि Indefinite Article "a" या "an" सिर्फ़ Singular Nouns के साथ इस्तेमाल किया जाते हैं, किन्तु इस नियम के भी 'विरुद्ध कार्रवाई होती है —

| | |
|---|---|
| *A* hundred rupees | एकसौ रुपया। |
| *A* thousand men | एक हज़ार आदमी। |
| *A* few miles | कम मीलें। |
| *A* great many years | बहुत से बरस |
| *A* dozen, *a* score, *a* pair, *a* gross वग़ैरह | |

Indefinite article 'an' या "a" और Numeral "one' के भी भेद है, यह ध्यान देकर समझना चाहिये। '*one*' तो संख्या का मान्य बताता है किन्तु 'an या 'a' जाति का चिह्न बताते हैं। जैसे a cow, यहाँ "a" का अर्थ एक नहीं है, किन्तु यह प्रकट करता है कि यहाँ अर्थ या जाती से मतलब नहीं है किन्तु चौपायों को उस जाति से मतलब है, जो "गाय" कहलाती है, पर कि one cow का मतलब सिर्फ एक गाय है न कि दो, चार या दस।

बहुत से वाक्य ऐसे भी मिलते हैं जहाँ an या a का अर्थ "एक होता है, यानी जो अर्थ one का होता है वही an या a का होता है —

We are both of *a* mind हम दोनों एक दिल हैं।

He can see this at *a* glance वह इसे एक नज़र में देख सकता है।

Two of a trade can never agree एक रोजगारवाले दो आदमी कभी मिलकर नहीं रह सकते।

He came to me in a twinkling वह मेरे पास एक क्षण में आया।

He sells his brass keys at a rupee a pair वह अपनी पीतल की कुञ्जियाँ एक रुपया जोड़ी बेचता है।

बहुतसे वाक्य ऐसे होते हैं, जिनमें "a" का अर्थ "प्रत्येक" होता है यानी a का अर्थ every शब्दके बराबर होता है,—

He comes to me *twice a week*

वह मेरे पास हफ्ते में दो बार आता है।

He gets *forty rupees a month* वह चालीस रुपया महीना पाता है।

This cloth is *two annas a yard* यह कपड़ा दो आने गज़ है।

Indfinite Article, आम तौर पर, तमाम ज़ात को भी प्रकट करता है —

A camel is a noble animal ऊँट शराफ़ जानवर होता है। (यहाँ किसी ख़ास ऊँटसे मुराद नहीं है बल्कि ऊँट की ज़ात के तमाम जानवरों या किसी भी ऊँट से मतलब है)

A dog is a faithful animal कुत्ता वफ़ादार जानवर होता है। (यहाँ किसी ख़ास कुत्ते से मुराद नहीं है, बल्कि कुत्तेकी ज़ात के तमाम जानवरों या किसी भी कुत्ते से मतलब है।)

## ARTICLE के लगाने या न लगाने के स्थान।

Rule I Common Noun यदि Singular Number में हो, तो उसके पहिले Article अवश्य लगाना चाहिये—

| ग़लत | | सही |
|---|---|---|
| I saw horse | { | I saw *a* horse<br>या<br>I saw *the* horse. |

"Horse" शब्द Common Noun और Singular number है, इसवास्ते नियमानुसार उसके पहले कोई Article अवश्य होना चाहिये। I saw horse ऐसा लिखना ग़लत है। यह जिवारा Article "a" या "the" लगाने से ठीक हो सकता है। हमने ऊपर ऐसाही किया है। I saw *a* horse इस वाक्य में बहुतसे घोड़ों में से किसी एक घोड़े से मतलब है। I saw *the* horse इस वाक्य में किसी ख़ास घोड़े से मतलब है, किसी चाहे जिस घोड़े से मतलब नहीं है।

## EXCEPTIONS छूटें।

(क) Common Nouns जब Vocative Case में होते हैं अथवा जब वे इन्सान के माफ़िक़ क़रार दिये जाते हैं, तब उनके पहले Article नहीं लगाया जाता —

O Death, where is thy sting? ए मृत्यु! तेरा डंक कहां है?
O Grave where is thy victory? ए क़ब्र, तेरी विजय कहां है?

(ख) Noun शब्द "man" जब, 'आम तौरसे, तमाम मनुष्य जाति के लिये इस्तेमाल किया जाता है, तब उसके पहले Article नहीं लगाया जाता.—

(a) God made the country, and *man* made the town
ईश्वरने मुल्क बनाया और मनुष्य ने नगर बनाया।

(b) *Man* is mortal मनुष्य मरनेवाला है।

ऊपरके दोनों वाक्योंमें जो "man" शब्द आये हैं, उनके पहले किसी प्रकार

कि article नहीं है, इसवास्ते यहां "man" शब्द से तमाम मनुष्य-जाति से मतलब है।

(ग) जब Common Noun के पहले कोई Possessive Adjective (my, thy, her, their etc) आजाता है, तब उसके साथ Article नहीं लगाया जाता :—

Your *cap* is very dirty तुम्हारी टोपी बहुत मैली है।
His *coat* is red उसका कोट लाल है
My *box* is yellow मेरा सन्दूक़ जर्द है।
Her *book* is of no use उसकी पुस्तक किसी कामकी नहीं है।
Blot out what you have written on your *slates* तुमने अपनी स्लेटों पर जो कुछ लिखा है उसे मिटा दो।

ऊपरके वाक्योंमें cap, coat, box, book और slates पांचों शब्द Common Noun हैं। इन वाक्योंके पहले your, his, my और her शब्द आगये हैं। अतएव ऊपरके नियमानुसार इनके पहले या cap, coat, इत्यादि शब्दोंके पहले किसी प्रकार का Article नहीं लगाया गया है, *The your cap* या *your the cap* लिखना गलत है।

(घ) जब Common Noun के पहले कोई Demonstrative Adjective (this, that these, those) आजाता है, तब उसके साथ Article नहीं लगाया जाता :—

This horse belongs to Hari यह मकान हरिका है।
That *pen* is yours वह कलम तुम्हारी है।
These *books* are mine ये पुस्तकें मेरी हैं।
Those *books* are theirs वे पुस्तकें उनकी हैं।
ऊपरके वाक्योंमें house pen और books लफ़्ज़ Common Noun

हैं और उनके पहले this, that, these या those शब्द आगये हैं, इसवास्ते ऊपरके नियमानुसार उनके पहले कोई Article नहीं लगाया गया है। This *the* house या the this house या a this house अथवा this a house इत्यादि लिखना हमेशा गलत है।

(ङ) जब Common Noun के पहले कुछ Indefinite Numeral Adjectives आजाते हैं, तब उसके पहले कोई Article नहीं लगाया जाता —

Some *cities* of India are very dirty भारत के कुछ नगर बहुत मैले हैं।
No *man* among you knows it तुममें से कोई आदमी उसे नहीं जानता।

उपरोक्त वाक्योंमें "some" और "no" शब्द Indef Num Adj हैं। cities और man शब्द Common Noun हैं। Common Noun के पहले Article लगाना उचित है, किन्तु उपरोक्त पांचवी (ङ)छूटके अनुसार अनुचित है, इसवास्ते the some cities या some the cities इस माफ़िक़ लिखना गलती है।

(च) जब Common Noun के पहले Distributive Adjective (each और every) आजाते हैं, तब उसके पहले कोई Article नहीं जोड़ा जाता,—

Each *witness* gives a different statement
हरेक गवाह मुख्तलिफ़ इज़हार देता है।
They surrounded him on every *side*
उन्होंने उसे हर तरफ से घेर लिया।
Every *inhabitant* of the conquered city was put to the sword फतह किये हुए शहरका हरेक बाशिन्दा कतल कर दिया गया।
Every *man* must answer for his actions to God
हर शख्सको अपने कर्मों का जवाब परमेश्वरको देना होगा।

(छ) जब Common Noun पदवी, खिताब, पेशा या रुतबा वगैर ज़ाहिर करते हैं, तब उनके पहले Article नहीं लगाया जाता :—

*Captain* Stiffe कप्तान ष्टाईफ।
*Major* Henn मेजर हैन।
*Queen* Victoria मलिका विक्टोरिया।
*Emperor* Edward शाहन्शाह ऐडवर्ड।
*Judge* Sharda Charan Mitra जज शारदाचरण मित्र।
*Lord* Minto लाट मिण्टो।
*General* Kitchner, सेनापति किचनर।
Victoria, *Empress* of India. भारतकी राजराजेश्वरी विक्टोरिया।
Edward, *King* of England इंगलिस्तानका राजा एडवर्ड।
Minto, *Govern or General* of India. भारतके बड़े लाट मिण्टो।
Jotindra Mohan, *Compositor* योतीन्द्र मोहन, कम्पोज़ीटर।
Narain Chandra, *Pressman* नारायणचन्द्र प्रेसमैन।
Ganga Lall, *Brahman* गङ्गालाल ब्राह्मण।
Beni Madhav, *Goldsmith*. बेनीमाधो सुनार।
Jahan Arah *daughter* of Shahjahan शाहजहांकी पुत्री, जहांआरा।
Hiridass & Co, *booksellers* and *publishers* हरिदास एण्ड काम्पनी पुस्तक बेचने और प्रकाशित करनेवाले।

Captain Stiffe, इसमें Stiffe शब्द तो एक पुरुषका नाम है और वा Proper Noun है, किन्तु Captain शब्द Common Noun है और Stiffe साहब का रुतबा या दर्जा प्रकट करता है, इसवास्ते उपरोक्त छूट अनुसार उसके पहले कोई Article नहीं लगाया गया है।

Jotindra Mohan Compositor,—इसमें Jotindra Mohan एक

मनुष्य का नाम है, वह कम्पोज़ीटरी का पेशा करता है। Compositor शब्द Common Noun है; किन्तु वह Jotindra Mohan का पेशा बताता है, इसवास्ते उपरोक्त नियमानुसार उसके पहले कोई Article नहीं जोड़ा गया है। इसी भांति और सबको समझ लो।

नोट —The poet Homer, या The poet Valmiki, लिखना सही है, किन्तु Poet Homer या Poet Valmiki लिखना गलत है।

(ज) कुछ प्रचलित Verbal phrase ऐसे हैं, जिनमें सुविधता के लिये, Common Noun के पहले Article नहीं लगाया जाता। साथही Number यानी एक वचन या बहुवचन का भी लिहाज़ नहीं रक्खा जाता। जो पद जैसे नियत है, वह वैसेही रहता है। पढ़नेवालोंको चाहिये कि इनको जैसे के तैसे रट लें —

To give *ear*, ध्यान देना, सुनना।
To make *head* against सफलतापूर्वक सामना करना।
To leave *town* नगर छोड़ना।
To leave *school*, पाठशाला छोड़ना।
To leave *college* महाविद्यालय छोड़ना।
To set *eyes* on, देखना, नज़र रखना।
To set *foot* on, क़दम रखना।
To set *sail*, बादबान खोलना, पाल उड़ाना।
To make *choice*, पसन्द करना।
To make *shipwreck* नाश करना।
To take *ship* जहाज़ पर चढ़ना।
To take *horse*, घोड़े पर सवार होना।

To take *oath*, सौगंध या क़सम खाना।
To take *fire*, आग लगना युद्ध होना।
To take *leave*, छुट्टी लेना।
To take *effect*, जारी होना।
To take *arms* युद्ध आरम्भ करना।
To take *breath*, साँस लेनेके लिये ठहरना।
To cast *anchor*, लङ्गर डालना।
To weigh *anchor*, जहाज़ चलाने को पाल उठाना।
To lose *heart*, हिम्मत हारना, दिल छोड़ना।
To send *word*, पैग़ाम भेजना ख़बर भेजना।
To bring *word*, ख़बर लाना।
To strike *root*, जड़ जमाना।
To make *boast*, शेख़ी मारना।
To shake *hands*, हाथ मिलाना।
To clap *hands*, ताली बजाना।
To bear *interest*, सूद या व्याज लगना।
To lay *siege*, घेर लेना।
To keep *house*, घरका कामकाज करना।
To give *battle* युद्धको ललकारना।

(भ) कुछ मशहूर Prepositional Phrases में भी, सङ्क्षिप्तता के लिये, Common Noun के पहले नहीं लगाया जाता है :—

*On earth*, on *land*, by ... under *groun*[illegible]
on *shore*, to *sea*, at *interest* ... *court*
at *work*, at *school*, at *dinn*[illegible] ..., at

*jail*, to *prison*, of *prison*; in *bed*; by *rail*; before *breakfast*; at *table*, by *steamer*; out of *doors*, at *anchor*, in *jest*, in *time*, in *turn*, by *heart*; at *work*, in *view*; on *foot* in *question*, in *summer* sword in *hand*, from *top* to *bottom*, from *head* to *foot*, at *peep* of day; at *noon*, behind *time*, payable at *sight*, short in *stature*, high in *rank*, to come to *light*, to call to *mind*, &c

उपरोक्त शब्दों के अर्थ बिलकुल आसान हैं इसवास्ते हमने उनके अर्थ लिखना व्यर्थ समझा। किन्तु नीचे हम उन्हींमें से कुछ Phrases को वाक्योंमें इस्तेमाल करके दिखाते हैं —

The boy is at *school* लड़का मदरसे में है।

I met him at *dinner* मैं उससे भोजन के समय मिला।

This bank *draft* is payable at *sight* यह हुण्डी दर्शनी है।

This man lends money at *interest*
यह आदमी सूद पर रुपया उधार देता है।

The men are at *work* मनुष्य काममें लगे हुए हैं।

I worte a letter before *breakfast* मैंने हाज़िरी से पहिले पत्र लिखा।

The train is behind *time* गाड़ी नियत समय से पीछे है।

He intends to travel by *land* वह खुश्कीसे सफ़र करनेका इरादा करता है।

She intends to *go* there by *rail*
वह वहां रेल से जानेका इरादा करती है।

He always comes here in *summer*
वह यहां हमेशा गरमी में आता है।

Ram is over *head* and *ears* in debt
राम सिरसे पैर तक क़र्ज़ में डूबा है।

Mohan is out of *doors* मोहन घरसे बाहर है।

Radhakant made the whole journey to Puri on *foot*
राधाकान्त ने पुरी तक तमाम सफ़र पैदल की।

Badri Prasad begins to work at *day-break*
बद्रीप्रसाद पौफटतेही काम शुरु करता है।

Hari takes a little rest at *noon*
हरि दोपहर को थोड़ा आराम करता है।

He was armed from *head to foot*
वह सिरसे पैर तक हथियारोंसे सजा हुआ था।

He was short in *stature*. वह ठिंगना था, वह ऊँचाई में कम था।

He came in *time* to see the fireworks.
वह समय पर आतिशबाज़ी देखने आया।

Ram is learning a piece of poetry by *heart*
राम कविता कण्ठस्थ कर रहा है।

(ज) जबकि Noun के पहले Adjective आ जाता तब भी, बहुधा, Article छोड़ दिया जाता है:—

Swords of foreign *make* विदेशकी बनी हुई तलवारें।

With naked *foot* नंगे पैर।

With drawn *sword* नंगी तलवार लेकर।

The debate of last *night* गत रात्रि की बहस।

(ट) जबकि Common Noun बहुवचन (Plural में होता है, तब उसके साथ Article नहीं जोड़ा जाता है:—

*Fishes* swim मछलियाँ तैरा करती हैं।

*Pigeons fly* कबूतर उड़ा करते हैं।

*Boys* play लड़के खेला करते हैं।

*Dogs* are barking कुत्ते भौंक रहे हैं।

यहां जानी हुई, देखी हुई या ज़िक्र की हुई मछलियों, कबूतरों, लड़कों या कुत्तोंसे मतलब नहीं है, किन्तु कोई या सभी मछलियों और कबूतरों इत्यादिसे मतलब है, इसी कारण से इन फ़िकरोंमें fishes pigeons इत्यादि Common Nouns के पहले कोई Article नहीं लगाया गया है।

नोट —जबकि Noun को particularise करना होता है यानी उसका ब्योरेवार बयान करना होता है, तब बहुवचन (Plural) Common Noun के साथ भी Article लगाते हैं —

*The boys* are playing लड़के खेल रहे हैं।

*The pigeons* are flying कबूतर उड़ रहे हैं।

*The* dogs are barking कुत्ते भौंक रहे हैं।

यहां हमारे जाने हुए या परिचित लड़कों, कबूतरों और कुत्तोंसे मतलब है, इसी वजहसे यहां boys, pigeons, और dogs के पहले Article रखा गया है।

66 ख़ास-ख़ास वक़्त Definite Article "the" किसी चीज़की जाति या किस्म ज़ाहिर करनेको इस्तेमाल की जाती है। उस दशामें एक जीव या एक चीज़, जातिकी प्रतिनिधि मान ली जाती है —

*The eagle* is the king of birds उक़ाब परिन्दोंका राजा है।

*The lion* is the king of animals शेर हैवानोंका राजा है।

*The dog* is a faithful animal कुत्ता वफ़ादार जानवर है।

*The camel* is found in many parts of Asia and Africa

ऊंट एशिया और अफ़्रीकाके बहुत से भागोंमें पाया जाता है।

67 किसी क़िस्से कहानी या बयान में Article के इस्तेमाल करनेका यह नियम है कि, जब किसी Common Noun का ज़िक्र पहले पहल किया जाता है, तब हम उसके

साथ, अपने अभिप्रायके अनुसार, a, या an या the इनमें से कोईसा Article लगा सकते हैं, किन्तु जब क़िस्से या बयान में उसी शब्द या चीज़का ज़िक्र फिरसे किया जाता है, तो उसके पहले Definite Article "the" ही इस्तेमाल करते हैं,—

A little girl was playing near *a* well in *a* garden The owner of *the* garden saw *the* girl and bade her take care lest she should fall into *the* well

एक छोटी लड़की किसी बाग़में किसी कुएँके पास खेल रही थी। बाग़के मालिकने उस लड़कीको देखा और उससे कहा कि ख़बरदार रहो, नहीं तो कुए में गिर पड़ोगी।

इस वाक्यमें जब पहले पहल "girl" शब्द आया है, तब उसके पहले "a" लगाया गया है। इसी भांति "well" और "garden" के पहले भी "a" ही इस्तेमाल किया गया है। लेकिन दूसरे फ़िक़रेमें जब वही तीनों शब्द girl, garden और well फिर आये हैं, तब उनमेंसे हरेकके पहले Definite Article the रक्खा गया है। क़िस्से कहानियों वगैरःके अनुवाद करनेमें इस नियमका विशेष ध्यान रखना चाहिये।

68 Material Noun के पहले Article नहीं रक्खा जाता है.—

*Water* is necessary to *man* मनुष्यके लिये जल ज़रूरी है।

*Gold* is heavier than *silver* सोना चांदीसे भारी होता है।

*Iron* is not so heavy as *lead* लोहा सीसेके समान भारी नहीं होता।

*Mercury* is very heavy पारा बहुत भारी होता है।

*Gold* is a precious metal सोना क़ीमती धातु है।

In India, *wood* is used for *fuel* भारतमें काठ ईंधनके काममें आता है।

*Honey* is very sweet मधु बहुत मीठा होता है।

The cow eats *grass* all day गायें दिन-भर घास खाती है।

Why do you like *wheat* very much ?
तुम गेहूं को अधिक पसन्द क्यों करते हो ?
Some men never eat *flesh* कुछ मनुष्य मांस कभी नहीं खाते ।
You can stick this down with *gum* तुम इसे गोंदसे चिपका सकते हो।
*Rice* grows in Bengal चांवल बंगालमें पैदा होता है।
*Mango* is my favourite fruit आम मेरा प्रिय फल है।
*Gold* cannot give peace to the conscience
सुवर्ण अन्तःकरणको शान्ति नहीं दे सकता।

ऊपरके वाक्योंमें जितने शब्द Italic अक्षरोंमें छपे गए हैं, वे सब Material Nouns हैं। अतएव नियमानुसार उनके पहले कोई Article नहीं लगाया गया है।

## अड़सठवें नियमकी छूट।

जब Material Noun पदार्थकी खास खास किस्में ज़ाहिर करनेको इस्तेमाल किया जाता है यानी वह Common Noun की भांति इस्तेमाल किया जाता है, तब उसके पहले Article लगाया जाता है,—

*The silver* of Peru is unrivalled पेरुकी चांदी अनोखी होती है।
Surgar-cane is one of *the grasses* गन्ना घासोंमें से एक घास है।
He likes *the rice* of Burma वह ब्रह्मदेशका चांवल पसन्द करता है।
Sohan dislikes *the gold* of Australia
सोहन आष्ट्रेलियाका सोना नापसन्द करता है।
This is *a* pure *gold* वह खालिस सोना है।
Give me *the mango* in your hand अपने हाथका आम मुझे दो।

साथ, अपने अभिप्रायके अनुसार, a, या an या the इनमें से कोईसा Article लगा सकते हैं, किन्तु जब किसी या बयान में उसी शख्स या चीज़का ज़िक्र फिरसे किया जाता है, तो उसके पहले Definite Article "the" ही इस्तेमाल करते हैं,—

A little girl was playing near *a* well in *a* garden The owner *of the garden* saw *the girl* and bade her take care lest she should fall into *the* well

एक छोटी लड़की किसी बाग़में किसी कुएँके पास खेल रही थी। बागके मालिकने उस लड़कीको देखा और उससे कहा कि ख़बरदार रहो, नहीं तो कुए में गिर पड़ोगी।

इस वाक्यमें जब पहले पहल "girl" शब्द आया है, तब उसके पहले "a" लगाया गया है। इसी भांति "well" और "garden" के पहले भी "a" ही इस्तेमाल किया गया है। लेकिन दूसरे फ़िक़रेमें जब वही तीनों शब्द girl, garden और well फिर आये हैं, तब उनमेंसे हरेकके पहले Definite Article the रक्खा गया है। किस्से कहानियों वगैरःके अनुवाद करनेमें इस नियमका विशेष ध्यान रखना चाहिये।

68 Material Noun के पहले Article नहीं रक्खा जाता है —

*Water* is necessary to man मनुष्यके लिये जल ज़रूरी है।

*Gold* is heavier than *silver* सोना चाँदीसे भारी होता है।

*Iron* is not so heavy as *lead* लोहा शीशेके समान भारी नहीं होता।

*Mercury* is very heavy पारा बहुत भारी होता है।

*Gold* is a precious metal सोना क़ीमती धातु है।

In India, *wood* is used for *fuel* भारतमें काठ ईंधनके काममें आता है।

*Honey* is very sweet मधु बहुत मीठा होता है।

The cow eats *grass* all day गाय दिन भर घास खाती है।

Why do you like *wheat* very much ?
तुम गेहूं को अधिक पसन्द क्यों करते हो ?

Some men never eat *flesh* कुछ मनुष्य मांस कभी नहीं खाते ।

You can stick this down with *gum* तुम इसे गोंदसे चिपका सकते हो।

*Rice* grows in Bengal चांवल बङ्गालमें पैदा होता है।

*Mango* is my favourite fruit आम मेरा प्रिय फल है।

*Gold* cannot give peace to the conscience
सुवर्ण अन्तःकरणको शान्ति नहीं दे सकता।

ऊपरके वाक्योंमें जितने शब्द Italic अक्षरोंमें छपे गए हैं, वे सब Material Nouns हैं। अतएव नियमानुसार उनके पहले कोई Article नहीं लगाया गया है।

## अड़सठवें नियमकी छूट।

जब Material Noun पदार्थकी खास खास किस्में ज़ाहिर करनेको इस्तेमाल किया जाता है यानी वह Common Noun की भांति इस्तेमाल किया जाता है, तब उसके पहले Article लगाया जाता है,—

*The silver* of Peru is unrivalled पेरूकी चांदी अनोखी होती है।

Surgar-cane is one of *the grasses* गन्ना घासोंमें से एक घास है।

He likes *the rice* of Burma वह ब्रह्मदेशका चांवल पसन्द करता है।

Sohan dislikes *the gold* of Australia
सोहन आष्ट्रेलियाका सोना नापसन्द करता है।

This is *a* pure *gold* यह खालिस सोना है।

Give me *the mango* in your hand अपने हाथका आम मुझे दो।

उपरोक्त उदाहरणों में silver, grasses, rice, gold और mango वगैर: शब्द चीज़ोंकी किस्में ज़ाहिर करते हैं, इसी वजहसे उन, सबके पहले Article लगाया गया है। जब हम कहते हैं,—"सोना भारी होता है" तब हमारा मतलब किसी किस्मके सोनेसे नहीं होता, बल्कि सुवर्ण नामक धातुसे होता है। वह चाहे जिस देश और चाहे जिसे किस्मको क्यों न हो। किन्तु जब हम कहते हैं "पेरूका सोना" "भारतका सोना" तब सुवर्णकी अलग अलग ज़ातोंसे मतलब होता है। जब ऐसा मतलब प्रकट किया जाता है, तब यही Material Noun शब्द Common Noun हो जाता है। उस दशामें हम उसके साथ Article को इस्तेमाल कर सकते हैं।

69 Abstract Noun के पहले Article नहीं लगाया जाता —

*Justice* is a noble quality न्याय एक अच्छा गुण है।

*Health* is the greatest blessing तन्दुरुस्ती सबसे बड़ी न्यामत है।

*Envy* is an evil passion ईर्षा बुरी होती है।

*Patience* is a great virtue सब्र बड़ा गुण है।

We do not know what will happen at the time of *death*
हम नहीं जानते कि मृत्युके समय क्या होगा।

He is fond of *walking* in the fields वह खेतोंमें टहलनेका शौकीन है।

I am not fond of *Mathemetics* मुझे गणितमें शौक नहीं है।

Ramchandra studies *theology* रामचन्द्र वेदान्त विद्याका अभ्यास करता है।

He understands *Grammar* वह व्याकरण समझता है।

*Drunkenness* often leads to *crime* शराब पीनेसे अक्सर गुनाह होता है।

*Happiness* is transient सुख अल्पस्थायी है।

*Error* is the enemy of *Knowledge* भूल विद्याकी शत्रु है।

ऊपरके उदाहरणोंमें इटालिक टाइप में छपे शब्द justice, health, envy,

patience, death, और walking इत्यादि शब्द Abstract Noun हैं, इनके पहले, उपरोक्त न० ६८ नियमानुसार, Article नहीं लगाया गया है।

## उनहत्तरवें नियमकी छूट।

Abstract Noun जब Common Nounकी भाँति इस्तेमाल किया जाता है, तब उसके पहले Article लगाया जाता है —

*The theology* of the Quran कुरानका वेदान्त।

*The crime* of drunkenness is worthy of punishment

मद्यसे किया हुआ अपराध दण्डयोग्य है।

*The patience* of Govind is admirable गोविन्दका धैर्य प्रशंसा योग्य है।

He is *a justice* of the Calcutta High Court

वह कलकत्ता हाईकोर्टका विचारक है।

*The justice* of Sharda Charan is well known

शारदाचरणका न्याय सुप्रसिद्ध है।

I understand *the grammar* taught in that book

मैं उस व्याकरणको समझता हूँ जो उस पुस्तकमें सिखाया गया है।

*The sleep* of *a* wearied man is sound

थके हुए मनुष्यकी नींद गहरी होती है।

शब्द 'theology'(थीयोलॉजी) का हिन्दी अर्थ वेदान्त विद्या या ब्रह्म विद्या है, यह शब्द Abstract Noun है, किन्तु उपरोक्त उदाहरणमें यह Common Noun की भाँति इस्तेमाल किया गया है। यहाँ इसका अर्थ खासकर "कुरान की वेदान्त विद्या" है। Article 'the' लग जानेसे अब यह शब्द वेदान्त-विद्याकी किस्म जाहिर करता है केवल theology शब्द (बिना the )वेदान्तविद्या

को प्रकट करता है मगर किसी व्यक्ति विशेषको निर्देश नहीं प्रकट करता। इसी भांति crime, patience इत्यादि शब्दोंको समझ लो। ये सब ऊपरके उदाहरणोंमें किस्म प्रकट करते हैं, अतएव ये Common Noun हैं और इसीवास्ते उनके पहले Article 'the' रख दिया गया है।

70 Collective Noun जब Singular Number में होता है, तो उसके पहले, बहुधा, Article रक्खा जाता है —

*The army* was routed फौजको शिकस्त दी गयी।

*An army* was sent against Maharana Pratapsingh
महाराणा प्रतापसिंहके विरुद्ध फौज भेजी गयी।

*The council* is sitting कौंसिल बैठ रही है।

*The crowd* was soon dispersed भीड़ शीघ्रही तितर बितर कर दी गयी।

नोट —Government, Parliament इत्यादि शब्द, जिनके अर्थ पूरी तरहसे मुकर्रर हैं, जब वह साधारण अर्थमें इस्तेमाल होते हैं, तब अपने पीछे Article नहीं चाहते, अर्थात् इन शब्दोंके पहले, बहुधा, Article नहीं लगाया जाता —

*Government* has resolved to amend the act सरकारने कानून सुधारनेका मंसूबा किया है।

*Parliament* was dissolved महासभा तोड़ दी गयी।

71 Definite Article "the" किसी कौमके नामके साथ, उसे सम्पूर्णतया अथवा एकत्र वर्णन करनेके लिये इस्तेमाल की जाती है, किन्तु भाषाके नामके साथ "the" इस्तेमाल नहीं की जाती —

I know *the English*
मैं अंगरेज कौमको जानता हूं।

नोट —कुछ भाषाओंके सिवा और भाषाओंके नामोंके साथ Definite Article "the" इस्तेमाल नहीं की जाती। जिन भाषाओंके नामोंके साथ "the" जोड़ी जाती है वे ये हैं —

The Latin लाटिन भाषा।

The Greek यूनानी भाषा।

The Italian. इटालियन भाषा।

लेकिन हम the English, the Sanskrit, the Hindi, और the Arabic इत्यादि नहीं लिख सकते।

72 Proper Noun के साथ, बहुधा, Article नहीं जोड़ा जाता है —

*Mohan* died of consumption मोहन क्षय रोगसे मर गया।

*Rampratap* is a very pious man रामप्रताप अत्यन्त पुण्यात्मा पुरुष है।

*Ramchandra* was the king of Ayodhya

रामचन्द्र अयोध्याके राजा थे।

Mohan, Rampratap और Ramchandra तीनों नाम Proper Noun हैं, इसवास्ते नियमानुसार इनके पहले Article नहीं लगाया गया है। बहुतसे मौके ऐसे भी होते हैं जहां Proper Nouns के साथ भी Article जोड़ा जाता है। हम उनको आगे लिखते हैं। पढ़नेवाले उन्हें दिल लगाकर समझें और जहनमें बैठा लें।

## बहत्तरवें नियमकी छूटें।

(क) मनुष्यों के नामों के साथ Article नहीं लगाया जाता, किन्तु जब किसी मनुष्यके नामके साथ कोई Adjective of Quality जोड़ दिया जाता है, तब उसके

(*b*) He is a Krishna वह एक कृष्ण है यानी उसमें सब गुण कृष्णके समान हैं।

(*c*) He is the Krishna वह खास कृष्ण है यानी वह वही कृष्ण है, जिसने महाभारतमें अर्जुनको गीताका उपदेश दिया था।

(घ) जब किसी खान्दान या फ़िरक़े से किसी मनुष्यका हवाला दिया जाता है, तब उस मनुष्यके नामके पहले Indefinite Article "a" या "an" जोड़े जाते हैं ,—

A Ramchandra राम वंशका पुरुष।
A Campbell कैम्बेलके खानदानका पुरुष।

(ङ) जब हम किसी ऐसे शख्सका ज़िक्र करते हैं, जिसे हम कम जानते हों या जिसका ध्यानही हमें कभीही आता हो, तो उस शख्सके नामके पहले हमें Indefinite Article "a" या "an" (जो उचित हो) लगाना चाहिये —

A Mr Hari Ram came to see me एक मि॰ हरिराम मुझसे मिलने आया।

यहाँ A Mr Hari Ram यानी एक मिस्टर हरिराम कहनेसे यह अभिप्राय निकलता है, कि मिस्टर हरिरामको, जिसका यहाँ ज़िक्र किया गया है, हम बहुत कम जानते हैं या हमें याद नहीं है, कि उस शख्सको हम जानते हैं या नहीं।

( च ) आगे लिखे हुए भूगोल सम्बन्धी Proper Nouns के साथ Definite Article "the" इस्तेमाल की जाती है —

(a) नदियोंके नामोंके साथ —

*The* Ganges गङ्गा नदी।

*The* Panjab पञ्जाब ( प्रान्त ) ।
*The* Deccan दक्खन ( देश ) ।
*The* Transval ट्रांसवाल ( देश ) ।

(h) कई शब्दोंके योगसे बने हुए और अपना कुछ खास बयान रखनेवाले भूगोल-सम्बन्धी नामोंके साथ '—

*The* Cape of Good Hope रास गुड होप ।
*The* Land's End लैण्ड्स ऐण्ड ।

नोट। नीचे-लिखे हुए भूगोल सम्बन्धी नामोंके साथ Article नहीं लगाया जाता है —

(a) महाद्वीपोंके नामोंके साथ —
Europe, Asia, Africa

(b) देश, मुल्क या सूबोंके नामोंके साथ —
India, Bengal Oudh, France

(c) अकेले टापुओंके नामोंके साथ —
Ceylon ( सीलोन ) लङ्का । Sicily ( सिसिली ) सिसिली ।

(d) अकेले पहाड़ोंके नामोंके साथ —
Everest एवेरेस्ट । Etna ऐटना ।

(e) रासों (Capes) के नामोंके साथ —
Cape Comorin रास कन्या कुमारी

(f) नगर या कस्बोंके नामोंके साथ —
Agra, Cawnpore, Meerut,
Calcutta, Bombay, Paris

(g) झीलोंके नामोंके साथ —
Lake Sambhar साँभर झील ।
Lake Chilka चिलका झील ।

| | |
|---|---|
| *The* north उत्तर। | *The* East Indian Railway |
| *The* Vedas वेद। | ईस्ट इण्डियन रेलवे। |
| *The* Quran कुरान। | *The* Principal of Vishudha- |
| *The* Bible बाइबिल। | nand Vidyalaya विशुद्धानन्द |
| *The* world संसार। | विद्यालयका अफसर |

75 किसी एक दर्जे या जातिके लोगों पर जब किसी शख्सकी प्रधानता, ज़ोरसे, प्रकट करनी होती है; तब Common Noun के पहले बहुधा, Definite Article "the" रख देते हैं —

Maithili Sharan is *the poet of our time*
मैथिलीशरण हमारे समयका कवि है।
Aurobinde is *the statesman* of the age
अरविन्द इस ज़मानेका राजनीतिज्ञ है।

76 Definite Article "the" एक वचन Common Noun के साथ, बहुधा, तमाम जाति या जातिके भाग को प्रकट करनेके लिये इस्तेमाल की जाती है —

| | |
|---|---|
| *The* dog barks | कुत्ता भौंकता है। |
| *The* bee hums | मधुमक्खी भिनभिनाती है। |
| *The* cow gives us milk | गाय हमें दूध देती है। |
| *The* lion roars | सिंह गरजता है। |

ऊपरके उदाहरणोंमें "the dog" तमाम जातिको प्रकट करता है, क्योंकि सभी कुत्तों या कुत्तोंकी जाति का स्वभाव भौंकनेका है। इसी भांति "the bee" तमाम मधुमक्खियोंकी जातिको प्रकट करती है, क्योंकि सभी मधुमक्खियोंका स्वभाव भिनभिनानेका होता है। इसी माफ़िक और जगह समझ लो।

77. जब किसी कौम या जातिका एकत्र वर्णन करना होता है, तब Definite Article "the" उस कौमके नाम के पहले जोडी जाती है, किन्तु इस दशामें कौमका नाम बहुवचनमें होता है। लेकिन जब एक शख्स तमाम कौम की जगह काममें लाया जाता है, तब भी कौमके नामके पहले "the" रक्खी जाती है, किन्तु इस हालतमें कौमका नाम एक वचन यानी Singular होता है :—

*The* Greeks defeated *the* Persians
यूनानियोंने ईरानियोंको परास्त किया।
*The* Hindus defeated *the* Mohomedans
हिन्दुओंने मुसलमानोंको पराजित किया।
*The* Hindu worships *the* Sun
हिन्दू सूर्यको उपासना करता है।

78 बाज़ बाज़ वक्त Definite Article "the" तमाम जातिके प्रकट करने को Adjective के साथ जोड़ दी जाती है। ऐसी दशामें Adjective के आगेका Noun छिपा रहता है और वह छिपा हुआ Noun शब्द बहुवचन होता है। इसलिये ऐसे कर्त्ताकी क्रिया भी बहुवचनमें होती है :—

*The good* alone are happy सिर्फ़ नेक (लोग) सुखी हैं।
*The rich* and *the wise* should succour *the helpless* and *the poor*
धनवान और बुद्धिमानोंको असहाय और ग़रीबोंको सहायता करनी चाहिये।

ऊपरके प्रथम वाक्य में "the good"=the good men है। इसी भाँति "the rich"=the rich men है। शेष इसी भाँति समझ लो।

नोट —अगर कोई ग्रन्थ अपने रचयिता के नाम से पुकारा जाता है, तो Article नहीं जोड़ा जाता —

Homer's Illiad होमरकी इलियड।

Shakespear's Hamlet शेक्सपियरका हैमलिट।

Valmiki's Ramayan. वाल्मीकि की रामायण।

83 चन्द Nouns के साथ Definite Article "the" पेशा या धन्धा ज़ाहिर करने को या किसी पेशे के तमाम अफ़्राद के एकत्र समझे जाने के लिये इस्तेमाल की जाती है :—

(1) *He has joined the navy*
वह जलसेना में भरती हो गया है।

(2) I have joined *the bar*
मैं वकील हो गया हूँ।

(3) *The Bombay bar* is highly spoken of.
बम्बई के वकीलोंकी बहुत तारीफ़ है।

84 बाज़-बाज़ वक़्त Definite Article "the" Possessive Pronoun के स्थानमें इस्तेमाल की जाती है —

I have a pain in *the head* (—my head) मेरे सिरमें दर्द है।

She has a pain in *the belly* (—her belly) उसके पेटमें दर्द है।

इस बात पर ख़ूब ध्यान रखना चाहिये कि अंगरेज़ीमें in my head या in her belly इत्यादि लिखना भद्दा समझा जाता है।

85 Definite Article "the" उन मुहाविरोंके साथ भी इस्तेमाल की जाती है, जो मशहूर-मशहूर ऐतिहासिक घटनाओंको प्रकट करते हैं —

| | |
|---|---|
| The Mutiny | गदर। |
| The Hegira | हिजरी सन। |
| The Christian Era | ईसाई सम्वत्। |
| The Vikrami Era | विक्रमीय सम्वत्। |
| The Crusades | धर्म युद्ध। |

## EXERCISE 26

*हिन्दी अनुवाद करो—*

I saw *a* dog I saw *the* dog Give me *a* pen *Give me the* pen *It is a tree Have you read the* book ? Where is *the* cane ? I lent you *a* book *to read* I saw *a* man and *a woman on my way* to *the* city *The* sky is cloudy (मेघाच्छन्न) I am *a* student Hari is *a* clerk He killed *a* European He saw *an* old horse Mohan ate *an* orange He has *a* chair I have *a* man with me He had *a* mango tree My father's son in law had *a* high mango tree

## छब्बीसवाँ अभ्यास।

*अंगरेजी अनुवाद करो—*

मैंने घोड़ा देखा। उसने कुत्ता पकड़ा। हमने बिल्ली मारी। यह गेंद है। वह आम है। वह पुस्तक पढ़ रहा है। मैं कुत्तेको पीट रहा था। वह विद्यार्थी है। तुम जहाज

हो। वह फलबेचनेवाला है। उसके एक पुत्र है। रामके बाप के साले के दो बेटियाँ हैं। वह शहर में घूम रहा था। बढ़ई मेज बना रहा है। राज घर बना रहा है। वह चिट्ठी लाया। हमने नारङ्गी खायी है। उसने आम खाया है। हमने सम्वादपत्र पढा है। उसने धोबी को चुका दिया है। गिरधरने घोड़ा खरीदा है। मुझे पैसा दो। उसे गेंद दो। कुरसी लाओ।

## EXERCISE 27.

*हिन्दी अनुवाद करो—*

*The* elephant has *a* long trunk. God bids man live in peace *The* horse is *a* useful animal A son should obey his father She gave me *the* best book *The* rich are not always happy *The* good alone are happy *The* eagle is *the* king of birds *The* Vedas are written in Sanskrit *The* whale is *the* largest animal *The* grey-headed deserve respect *The* brave are honoured *The* earth is warmed by *the* rays of *the* sun *The* industrious alone deserve success *The* sun gives light to our earth *The* viceroy went to Delhi for *the* Durbar. Socrates was *the* wisest of *the* Greeks

## सत्ताईसवें अभ्यास ।

*अंगरेजी अनुवाद करो—*

धनवानों को गरीबों की सहायता करनी चाहिये। ज़मीन गोल है। सूरज ज़मीन से बड़ा है। वायसराय यहाँ आवेगा। अँगरेज़ चतुर हैं। मिहनती विद्वान् होते हैं। विद्वान् विद्वानों का आदर करते हैं। हाथी सब से बड़ा जानवर है। क़ुरान अरबी में लिखी हुई है। हिन्दू वेदों पर विश्वास रखते हैं। पत्नी को पति की आज्ञा में चलना चाहिये। ईश्वरने सब जीव पैदा किये हैं। शेर सब जानवरोंका बादशाह है। गधा मिहनती जानवर है। उसने मुझे सब से अच्छी क़लम दी।

## EXERCISE 28

*हिन्दी अनुवाद करो—*

Hong Kong belongs to *the* English. *The* Portuguese hold Goa. *The* French have done much to explore *the* Sahara. Benares is *a* sacred city of *the* Hindus. *The* Jamuna is *a* tributary of *the* Ganges. He is *the* Newton of this century. Valmiki was *the* Homer of India. Kalidass was *the* Shakespeare of India. *The* Chinese are very clever people. Some of them are now trying to be like *the* Japs. *The* Japs have learned *a* great deal from the people of *the* West. He is *a* Daniel in sight. Akbar was *the* greatest of all *the* Moghul Emperors. Can you tell me *the* longest river in India?

# अट्ठाईसवाँ अभ्यास।

*अगरेजी अनुवाद करो—*

चन्द्रनगर फरासीसियों का है। ब्रह्मपुत्र बँगालेकी खाड़ी में गिरती है। इलाहाबाद अच्छा नगर है। बम्बई बन्दर है। जापानियों ने रूसियों को पराजित किया। अँगरेजों ने फरासीसियों को हरा दिया। अकबर सब मुगल बादशाहों से नेक था। औरङ्गजेब सब मुग़ल बादशाहों से खराब था। रवीन्द्रनाथ सब बङ्गाली कवियों में श्रेष्ठ है। मथुरा जमुनाके किनारे है। मथुरा हिन्दुओंका पवित्र स्थान है। वह इस देशका रेनाल्ड ( Reynold ) है। सिन्धु अरब के समुद्र में गिरती है।

## EXERCISE 29

*हिन्दी अनुवाद करो—*

Air is lighter than water Rice is our chief food *The* teas in *the* market to-day are inferior *The* love of money is the root of all evil *A* good boy is *the* delight of his parents *The* evening star does not twinkle *The* Ganges is *an* Indian river He went to Ceylon An ox was found in *a* jungle Water is necessary to man He understands Grammar He has studied, Grammar, Arithmetic and History Lizards eat flies Cats kill rats Give him *a* hundred rupees Ram is *a* wise and good man

## उनतीसवाँ अभ्यास ।

*अँगरजी अनुवाद करो—*

सोना चाँदी से भारी है। चाँदी सोने से हलकी है। वह सुमात्रा (टापू) गया। वह इतिहास पढ़ता है। मैं व्याकरण सीखता हूँ। नर्मदा भारतीय नदी है। हिमालय सबसे ऊँचा पर्वत है। ब्रह्मपुत्र गङ्गामें बहो है। सक्खर सिन्ध के किनारे है। छिपकलियाँ मक्खियाँ खाया करती हैं। उसे हज़ार रुपये दो। वह बुद्धिमान और विद्वान् आदमी है। नमक जीवनके लिये आवश्यक है। सूरज पूरब में उदय होता है। चावल बँगालियोंका मुख्य भोजन है। वह गणितमें कमज़ोर है। उसने सात रकम की चायें खरीदी हैं।

### EXERCISE 30

*हिन्दी अनुवाद करो—*

*The* pious and learned Bias was there. He struck him on *the* mouth. Can you look him in *the* face? He gave me *the* best advice. *The* mango is *a* good fruit. He suffers from *a* disease of *the* heart. He has *a* slate, *an* hour glass, *a* book and *a* pen. *The* boy has lost *a* leg and *an* arm. He brought *a* book, *an* inkstand and *an* inkholder. I have *a* small claim against you. He is *a* much better writer than reader. I consider him *a* greater rogue than fool.

## तीसवाँ अभ्यास।

*अगरेजी अनुवाद करो—*

वह आम, अमरूद और नारङ्गी लाया। अनार मीठा फल है। उसने उसे क़लम, दावात और काग़ज़ दिया। उसने उसके मुँह पर मारा। लड़केने घड़ी और छाता खोदिये हैं। विद्वान् और धर्मात्मा राम बनको गये। सुन्दरी और पतिव्रता सीताने रावणका अपमान किया। उसने जो पुस्तकें उधार ली थीं, वह सब लौटा दीं। फरासीसियों की वाटरलूमें शिकस्त होगयी थी। इँगलिस्तानका राजा पृथ्वीके तृतीयांश पर शासन करता है। उसने राजा से इनाम पाया। जल मनुष्यके लिये आवश्यक है। हिन्दी भाषा सब भाषाओं से अच्छी है।

## EXERCISE 31

*हिन्दी अनुवाद करो —*

Do you know *the* Henrys? I mean *the* Henry who fought *the* battle of Agincourt. He is *a* Bhim. He has crossed *the* Atlantic twice. Let us go to *the* Ganges. Bombay is becoming *the* London of *the* east. *The* Czar of Russia rules *a* great Empire. You are *a* Daniel in wisdom. He is almost *a* Newton in his knowledge of astronomy. *The* Andamans are *a* group of islands.

*The* Vindhyas are *a* range of mountains *The* Palk straits separate India from Ceylon *The* Gulf of Cambay is on *the* west coast of India *The* Bay of Bengal separates India from Burma *The* Arabian Sea separates India from Africa Mount Abu is in Rajputana

## इकत्तीसवाँ अभ्यास।

*अगरेजी अनुवाद करो—*

तुम पक्ष में बीरबल हो। वह इस समयका चाणक्य है। कालिदास भारतका शेक्सपीयर था। उसने तीन बार हिन्द-महासागर पार किया है। वह नारमन विजय (Norman Conquest) के बाद राजा हुआ। क्या तुमने कभी ध्रुव तारा (pole star) देखा है? वेस्ट इण्डीज़ (West Indies) टापुओंका समूह है। एशिया महाद्वीप है। मॉस्को (Moscow) साइबेरिया में एक नगर है। ब्रिटिश राज्यमें सब सुखी हैं। ऐमेज़न अमेरिका की एक बड़ी नदी है। फ़ारस की खाड़ी फारसके दक्षिणमें है। पीकिंग चीनकी राजधानी है। कन्या-कुमारी (Cape Comorin) भारतके दक्खन में है। इँगलैण्ड बलवान देश है। बँगाल भारतका सूबा है। सिक्ख पञ्जाबमें रहते हैं। ट्रान्सवाल अफ्रिका के दक्खन में है। अकबर ने भारतका शासन बुद्धिमानी से किया।

## तीसवाँ अभ्यास ।

*अंगरेजी अनुवाद करो—*

वह आम, अमरूद और नारङ्गी लाया। अनार मीठा फल है। उसने उसे क़लम, दावात और कागज़ दिया। उसने उसके मुँह पर मारा। लड़कीने बड़ी और छाता खोदिये हैं। विद्वान् और धर्मात्मा राम वनको गये। सुन्दरी और पतिव्रता सीताने रावणका अपमान किया। उसने जो पुस्तकें उधार ली थीं, वह सब लौटा दीं। फरासीसियों की वाटरलूमें शिकस्त होगयी थी। इंगलिस्तानका राजा पृथ्वीके तृतीयांश पर शासन करता है। उसने राजा से इनाम पाया। जल मनुष्यके लिये आवश्यक है। हिन्दी भाषा सब भाषाओं से अच्छी है।

### EXERCISE 31

*हिन्दी अनुवाद करो—*

Do you know *the* Henrys? I mean *the* Henry who fought *the* battle of Agincourt He is *a* Bhim He has crossed *the* Atlantic twice Let us go to *the* Ganges Bombay is becoming *the* London of *the* east *The* Czar of Russia rules *a* great Empire You are *a* Daniel in wisdom He is almost *a* Newton in his knowledge of astronomy *The* Audamans are *a* group of islands.

नर जनरल ( बड़े लाट ) बड़े नेक हैं। लार्ड किचनर जङ्गी-लाट (Commander-in-chief) थे। मैंने ब्रह्मपुत्रमें एक बड़ी नाव देखी। पारा बहुत भारी होता है। चाँवल चार आने सेर बिकता है। वह हफ्ते में दो बार आता है। मैं पचास रुपया महीना पाता हूँ।

## EXERCISE 33

*हिन्दी अनुवाद करो—*

Oil is produced from olives All men are mortal *A* dead man tells no tales Envy is *an* evil passion *The* rose smells sweet It is very hot in summer and cold in winter I struck him on *the* head He has *a* pain in *the* head Your father has gone to heaven I had *a* conversation with him It is good poetry *The* gold of Peru is unrivalled Sugarcane is one of the grasses *The* farmer has *a* good crop of wheat *The* rich and *the* wise should help *the* helpless *The* future is known to God alone It is the most valuable remedy

## तेतीसवाँ अभ्यास।

*अँगरेजी अनुवाद करो—*

उसने उसके पाँवमें मारा। भविष्यत् की बात भगवानही जानते हैं। यह ज्वर की अचूक (infallible) औषधि है।

## EXERCISE 32

*हिन्दी अनुवाद करो—*

Give *the* position of *the* Persian Gulf Have you read Tulsidass's Ramayan? He has read Kalidass's Shakuntala This is *the* cross Street *The* English are remarkable for their courage Englishmen are remarkable for their courage He is not fond of mathemetics I am fond of walking in *the* gardens He always practised justice *The* justice of that man is well-known He gave *a* very wise judgment You are not *a* justice of *the* High Court *The* school will be closed for *the* Puja Holidays When does *the* Durga Puja come off? He gets fifty rupees *a* month He sells his rice at four annas *a* seer

## बत्तीसवाँ अभ्यास।

*अँगरेजी अनुवाद करो—*

वह खेतोंमें टहलनेका शौकीन है। होली की छुट्टियों के कारण प्रेस बन्द रहेगा। दिवाली कब आवेगी? शारदाचरण मित्रका न्याय प्रसिद्ध है। शारदाचरण कलकत्ता हाईकोर्टके जज थे। हिन्दू स्त्रियाँ पातिव्रत के लिये प्रसिद्ध हैं। मैंने कालिदासका रघुवंश पढा है। भारत के वर्त्तमान गवर-

नर जनरल ( बड़े लाट ) बड़े नेक हैं। लार्ड किचनर जङ्गी-लाट (Commander in-chief) थे। मैंने ब्रह्मपुत्रमें एक बड़ी नाव देखी। पारा बहुत भारी होता है। चाँवल चार आने सेर बिकता है। वह हफ़्ते में दो बार आता है। मैं पचास रुपया महीना पाता हूँ।

## EXERCISE 33

*हिन्दी अनुवाद करो—*

Oil is produced from olives All men are mortal *A* dead man tells no tales Envy is *an* evil passion *The* rose smells sweet It is very hot in summer and cold in winter I struck him on *the* head He has *a* pain in *the* head Your father has gone to heaven I had *a* conversation with him It is good poetry *The* gold of Peru is unrivalled Sugarcane is one of the grasses *The* farmer has *a* good crop of wheat *The* rich and *the* wise should help *the* helpless *The* future is known to God alone It is the most valuable remedy

## तेतीसवाँ अभ्यास।

*अँगरेजी अनुवाद करो—*

उसने उसके पाँवमें मारा। भविष्यत् की बात भगवानही जानते हैं। यह ज्वर की अचूक ( infallible ) औषधि है।

मेरे सिरमें सख्त दर्द है। तुम्हारे भाईका साला स्वर्गको चला गया है। काठ ईंधनके काममें लाया जाता है। किसानने गेहूँ बोया है। ब्रह्मदेश में चाँवल इफ़रात से पैदा होता है। पीरु (Peru) की चाँदी अच्छी होती है। रूई से ऊन अच्छी है। अफीम चीनको भेजी गयी है। कुरान मुसल्मानोंकी पवित्र पुस्तक है। वेद हिन्दुओं के पवित्र ग्रन्थ हैं। दिल्ली भारत की नई राजधानी है। वह कैलीफोरनिया का सोना पसन्द करता है। सोना क़ीमती धातु है।



# PRONOUNS.

83 जिन Nouns के स्थानमें Pronoun आते हैं—Gender, Number और Person में वे उन्हीं Nouns के मुताबिक होते हैं, जैसे—

Mohan has broken *his* leg
मोहन ने अपनी टांग तोड़ ली है।
Champee has lost *her* book.
चम्पीने अपनी पुस्तक खो दी है।
Those boys have eaten *their* mangoes
उन लड़कों ने अपने आम खा लिये हैं।

पहले उदाहरण में "Mohan" शब्द Noun, singular number, masculine gender, third person है, इसलिये उसकी जगह आया हुआ Pronoun "his" भी masculine gender, singular number, third person है, इसी भांति दूसरेमें Champee शब्द Noun, feminine gender, singular number, third person है, इसलिये उसका Pronoun "her" भी feminine gender, singular number, third person है। तीसरे में "boys" शब्द Noun, masculine gender, plural number, third person है। अगर हम कहते Those boys have eaten *his* mangoes तो वाक्य अशुद्ध हो जाता, क्योंकि boys शब्द plural number है और his शब्द singular है। यह बेमेल काम ठीक

न होता। इसलिये पढ़नेवालोंको भूलकर भी वैसेम pronoun न इस्तेमाल करना चाहिये।

84 Demonstrative Pronouns this, that, these, those और Possessive Pronouns my, thy, her, our, your, their को उन Nouns के पहले रक्खो, जिनकी कि ये तारीफ़ करें, जैसे—

*My* horse is young.
मेरा घोड़ा जवान है।
*His* brother is wicked
उसका भाई दुष्ट है।
*This* boy has made a mistake.
इस लड़के ने भूल की है।
*That* man has killed *my* cat
उस मनुष्य ने मेरी बिल्ली मार डाली है।

85 जबकि एकही शब्द Nominative और Objective हो तब Possessive Pronoun mine, thine, hers,ours, yours, theirs, को बिना Nouns के रक्खो, जैसे—

The pencil is *mine* = The pencil is my pencil
पेन्सिल मेरी है।

My groom has beaten yours = My groom has beaten your groom मेरे साईस ने तुम्हारे को मारा है।

पहले उदाहरण में pencil शब्दही nominative है और वही Objective है, दूसरे में groom शब्दही nominative और objective है। इस लिये mine और yours इस्तेमाल किये गये हैं और उनके बाद कोई Noun

नहीं है। mine thine इत्यादि possessive की वही forms इसीलिये इस्तेमाल की जाती हैं, कि वही Noun दुबारा न आने पावे।

86 Personal Pronouns की Reflexive सूरतें दो कामों में आती हैं —

(क) Reflexive Pronouns कर्त्ता के काम को कर्त्ता पर ही झुकाते या डालते हैं। वे उस समय इस्तेमाल किये जाते हैं, जबकि कोई शख्स कोई काम अपनेही लिये करता है —

(a) I hurt myself मैंने अपने चोट लगायी।

(b] I hid myself मैंने अपने तईं छिपाया।

(c) We hid ourselves हमने अपने तईं छिपाया।

(d) They hid themselves उन्होंने अपनी तईं छिपाया।

(e) She hurt herself उसने अपने चोट लगायी।

(f) The dog seated itself on the chair

कुत्ते ने अपने तईं कुरसी पर बैठाया।

(ख) Reflexive Pronouns ज़ोर देने के लिये भी इस्तेमाल किये जाते हैं —

I myself did it मैंने ख़ुद वह किया।

He himself did it उसने ख़ुद वह किया।

He himself saw the thief उसने ख़ुद चोर को देखा।

They themselves struck him उन्होंने ख़ुद उसे मारा।

She herself broke the box उसने ख़ुद सन्दूक तोड़ा।

नोट (१)—जब Reflexive Pronouns कर्त्ता के कामको कर्त्ता पर डालते हैं, तब वे अपने Personal Pronoun के पास नहीं बैठते, किन्तु Verb के

बाद बैठते हैं, यानी Reflexive Pronoun और Personal Pronoun के दर्म्यान क्रिया (Verb) आजाती है। ऊपर बताये हुए (क) नम्बर के उदाहरणों पर ध्यान दो।

नोट (२)—Reflexive Pronoun जब ज़ोर देने की गरज़ से इस्तैमाल किये जाते हैं, तबवे Personal Pronoun के ठीक पासही बैठते हैं। (ख) नम्बर के उदाहरण देखो।

87. Pronoun, "it" नीचे लिखी हुई रीतियोंसे इस्तेमाल किया जाता है।

(a) Pronoun, जबकि Verb का nominative हो, तब singular, plural दोनों numbers में, "it" तीनों persons के साथ लगाया जा सकता है, जैसे—

*It* is she, It is I, It was he

(b) *It* शब्द केवल किसी चीज़ के नाम की जगहही नहीं आता, बल्कि अपने आगे या पीछे आने वाले clause या sentence के स्थानमें भी प्रयोग किया जाता है, जैसे—

*It* is the scholar's duty *to learn his lessons well.*
अपने पाठोंको भली भांति याद करना विद्यार्थियोंका धर्म है।

*It* is hard to say *what should be done*
यह कहना कठिन है, कि क्या करना उचित है।

ऊपरके उदाहरणों में "it" शब्द इटोलिक टाइप में छपे हुए clauses या sentences की जगह आया है। अगर हम उपरोक्त वाक्यों में "it" का प्रयोग न करें तो वे भद्दे हो जायगे। हम ऊपर के वाक्यों को बिना "it" के उलट कर दिखाते हैं—

To learn his lessons well, is the scholar's duty
What should be done, is hard to say

पहले उदाहरण में "to learn his lesson well" यह इतना nominative है और "is" उसका verb है। दूसरे में 'what should be done' इतना nominative है और "is' उसका Verb है।

ऐसी दशामें "it" को **Preparatory Nominative** कहते हैं। असल Nominative वह clause या sentence होता है, जिसकी जगह "it" आता है।

(c) It अपने पहले आये हुए Neuter Noun के स्थान में प्रयोग किया जाता है, जैसे—

Make me a cup of tea and bring *it* up here

मेरे लिये, चायका प्याला बनाओ और उसे यहां ले आओ।

(*d*) It साधारणतया weather अर्थात् ऋतु या वायु-सम्बन्धी वाक्यों में इस भांति इस्तेमाल किया जाता है, जैसे—

*It* froze hard last night

गत रात खूब पाला पड़ा।

*It* is raining

मेंह बरस रहा है।

(e) It समय-सम्बन्धी वाक्योंमें इस भांति प्रयोग किया जाता है, जैसे—

What o' clock is *it* ?

क्या बजा है ?

*It* is half past nine

साढ़े नौ बजे हैं।

88 The Relative Pronouns who, which, that, और what नीचे लिखी हुई रीतियोंसे इस्तेमाल किये जाते हैं—

(2) Do निषेधवाचक वाक्य बनानेके काममें भी इस्तेमाल किया जाता है। कविताओं और पुरानी अँगरेज़ी के गद्य में "not" जोड़ देने से निषेधवाचक या Negative Sentences बनाये जाते हैं, किन्तु इस ज़माने के गद्यमें "do" या "did" के बिना Negative या निषेधवाचक वाक्य नहीं बनाये जाते। इस हालतमें भी "do" Auxiliary Verb ही कहलाता है, जैसे—

Do not look out of the window
खिड़की के बाहर मत देखो।
This farmer does not till his fields well
यह किसान अपने खेत अच्छी तरह नहीं जोतता।
*My* friend did not come
मेरा मित्र नहीं आया।

(3) Do अथवा उसके रूप did या does प्रश्न पूछनेके लिये भी इस्तेमाल किये जाते हैं और इस दशामें भी उसको या उनको Auxiliary Verb ही कहते हैं, जैसे—

(1) *Does* he write?
क्या वह लिखता है?
(2) *Did* he not write?
क्या उसने नहीं लिखा?
(3) Why *did* he write?
उसने क्यों लिखा?
(4) What *does* he want?
वह क्या चाहता है?

(5) Why *do* you prefer Kalidass to Shakespeare?
तुम शेक्सपियर की अपेक्षा कालिदासको क्यों पसन्द करते हो?

(6) *Does* he not know that Delhi was the Capital of the Moghul Emperors? क्या वह नहीं जानता कि दिल्ली मुगल बादशाहोंकी राजधानी थी?

(4) Do किसी Principal Verb (मुख्य क्रिया) या पहले बयान की हुई बातकी जगह पर भी इस्तेमाल किया जाता है। इससे बारम्बार एकही शब्द इस्तेमाल करने का दोष नहीं रहता। ऐसी हालत में "do" को Substitutive Verb कहते हैं, जैसे —

(1) I earn as much as you *do*
मैं उतनाही कमाता हूं, जितना तुम कमाते हो।

(2) He worte a longer letter than I *did*
उसने मेरी अपेक्षा लम्बी चिट्ठी लिखी।

(3) I love you more than you *do* me
तुम मुझे चाहते हो, उससे मैं तुमको अधिक चाहता हूं।

(4) Shall I send you a few books?" "*Do* please"
"क्या मैं तुम्हें चन्द किताबें भेजूं" ? "कृपया भेजिये।"

(5) "Does he confess the bond?" "He *does*"
क्या वह दस्तावेज़ को मञ्जूर करता है? वह मञ्जूर करता है।

(6) He runs faster than I do
वह मुझसे तेज दौड़ता है।

(7) Here they lived, as all their forefathers had *done* वे यहां रहते थे, जैसे उनके तमाम पुरखे रहते थे।

पहले वाक्य में "do" शब्द "earn" की जगह पर आया है। दूसरे में "did" "wrote" की जगह, तीसरे में "do" "love" की जगह, चौथे में "do" "run" की जगह पांचवें में "does" "confess" की जगह, छठेमें "do" "faster" के स्थानमें और सातवें में "done" "lived" के स्थान में इस्तेमाल किया गया है।

## DO के इस्तेमालका खुलासा।

Do शब्द दो तरहपर इस्तेमाल किया जाता है —(1) बतौर Principal Verb के, (2) बतौर Auxiliary Verb के —

(1) बतौर Principal Verb के —

You must *do* your duty (Transitive Verb)
तुम्हें अपना कर्तव्य पालन करना चाहिये।
You must not *do* so (Intransitive Verb)
तुम्हें ऐसा न करना चाहिये।
He lives where I *do* (Substitutive Verb)
वह रहता है जहां मैं रहता हूं

(2) बतौर Auxiliary Verb के —

Do come to me (Emphasis)
मेरे पास आओ।
Do not talk so loudly (With *not*)
इतने ज़ोर से बात मत करो।
Do you like it? (Interrogative)
क्या तुम उसे पसन्द करते हो?

# Must.

106 "Must" पूरा Verb नहीं है। इसके बाद गुप्त या प्रकट Verb अवश्यही लगाया जाता है, अत. यह Auxiliary Verb है। इसमें Number, Person या Tense के लिये कुछ तबदीली नहीं होती, अर्थात् यह सभी Persons, Numbers और Tenses में एक समान रहता है। इसके बाद जो Verb आता है वह Infinitive Mood में होता है, किन्तु उसके पहले "to" नहीं होता अर्थात् 'to' छिपा रहता है।

Must तीन तरह पर इस्तेमाल किया जाता है.—(1) शारीरिक या कर्त्तव्य सम्बन्धी ज़रूरत के लिये, (2) पक्का इरादा या दृढ़ प्रतिज्ञा प्रकट करने के लिये, (3) निश्चय प्रकट करने के लिये —

(1) We *must* obey the laws of our country
हमें अपने देशके कानून मानने चाहिये।
You *must* obey your father
तुम्हें अपने पिता की आज्ञा पालन करनी चाहिये।

(2) I *must* have my way in this matter
मुझे इस मामलेमें अपने ढंग पर चलना चाहिये।
*Must* you always be meddling with my affairs?
क्या तुम मेरे मामलोंमें हमेशा दस्तन्दाजी करते रहोगे?

(3) He *must* have arrived by this time
वह इस समय (निश्चय ही) पहुंच जाना चाहिये।
The spirit within us *must* be immortal
हमारी अन्तरात्मा (निश्चय ही) अमर है।

पहले तीनों उदाहरणों से "कर्तव्य" प्रकट होता है। दूसरे दो उदाहरणोंसे 'पक्का इरादा' ज़ाहिर होता है और तीसरे दो उदाहरणोंसे "नियमत" प्रकट होता है।

## May.

107 "May" का Past Tense "might" होता है, किन्तु इसका Infinitive या Participle रूप नहीं होता। यह शब्द Auxiliary Verb की भांति इस्तेमाल किया जाता है। इसके पीछे जो Verb आता है वह Infinitive Mood होता है, किन्तु उसके पहले "to" नहीं होता —

(1) May सम्भावना, होनहार या दैवयोग प्रकट करता है —

> *May* be he will come to night
> सम्भव है कि वह आज रातको आवे।
>
> He *may* come yet, but I hardly think he will
> अभी उसका आना सम्भव है, किन्तु मैं मुशकिल से ख्याल करता हूं कि वह आवेगा।
>
> A man may be rich and yet not be happy
> सम्भव है कि आदमी धनवान होनेपर भी सुखी न हो।
>
> His statement may be true, though I can hardly believe it सम्भव है कि उसका बयान ठीक हो, यद्यपि मैं उसपर कठिनता से विश्वास कर सकता हूं।

(2) May आज्ञा प्रकट करता है —

> You *may* use my pen if you like,
> तुम मेरी क़लम इस्तेमाल कर सकते हो अगर तुम चाहो।

He may bring his almirah in my house

वह मेरे घरमें अपनी आलमारी ला सकता है।

"Sir, may I have leave of absence to morrow?"

"Yes, you may" जनाब क्या मुझे कल छुट्टी मिल सकती है? हां, मिल सकती है।

(3) May बुरी या भली इच्छा प्रकट करता है ,—

May you be happy!

तुम सुखी रहो!

May curses fall on his head!

उसका बुरा हो!

## SHALL & WILL.

Shall और Will दोनों शब्दोंका एकही अर्थ है। दोनोंही Auxiliary Verb हैं। इन दोनोंकी सहायतासेही Active Voice और passive Voice में Future Tense बनाया जाता है। परन्तु कहाँ Shall का प्रयोग होता है और कहाँ Will का, इस विषयके समझने में विद्यार्थियोंको बड़े-बड़े चक्कर खाने पड़ते हैं, अत हम इन दोनों के प्रयोगोंको खब अच्छी तरह समझा कर लिखते हैं। विद्यार्थियों को चाहिये कि इन दोनों शब्दों के इस्तेमाल को भली भांति हृदयङ्गम करलें।

ध्यान रखना चाहिये कि Future Tense या भविष्यत् काल तीन आशय प्रकट करनेको इस्तेमाल किया जाता है ,—

(क) केवल भविष्यत्काल।

(ख) भविष्यत्काल और उसके साथ आज्ञा, धमकी, प्रतिज्ञा और इरादा।

(ग) भविष्यत्काल और इच्छा या इरादा।

## SHALL

108 जब 'Shall' शब्द First Person के साथ इस्तेमाल किया जाता है तब वह केवल भविष्यत्काल प्रकट करता है और जब वह Second और Third Person के साथ इस्तेमाल किया जाता है तब वह भविष्यत् के अलाव "प्रतिज्ञा, धमकी, आज्ञा, हुक्म एवं वक्ताकी इच्छा प्रकट करता है .—

(1) I *shall* go to Calcutta.
मैं कलकत्ता जाऊं गा। (शुद्ध भविष्यत्)

(2) I *shall* have much pleasure in coming to hear your lecture. मुझे आपका व्याख्यान सुनने के लिये आनेमें बड़ी खुशी होगी। (शुद्ध भविष्यत्काल)

(3) I *shall* go with you
मैं तुम्हारे साथ जाऊं गा। (शुद्ध भविष्यत्काल)

(4) You *shall* be rewarded
तुम्हें इनाम मिलेगा ( वक्ताका वादा या इकरार)

(5) You *shall* have a rupee if you do this work well
अगर इस कामको भलीभांति करोगे तो तुम्हें रुपया मिलेगा। (वादा)

(6) You *shall* be hanged by the neck untill you are dead जब तक तुम मर न जाओगे, तबतक गर्दनके बल लटकाये जाओगे। ( आज्ञा या हुक्म)

(7) Thou *shalt* not steal
चोरी मत करना। ( वक्ता की आज्ञा )

(8) If you do this, you *shall* be hanged
अगर तुम यह काम करोगे तो तुम्हें फांसी होगी। (धमकी)

(9) Ram *shall* go home
राम घर जायगा। ( वक्ता की इच्छा )

नीचे हम shall और will के इस्तेमाल को और भी खुलासा तौर पर दिखा देते हैं :—

| | | |
|---|---|---|
| I shall | We shall | शुद्ध भविष्यत् काल प्रकट करता है। |
| Thou wilt | You will | |
| He will | They will | |
| I will | We will | भविष्यत् काल प्रकट करने के सिवाय इच्छा, धमकी प्रतिज्ञा और आज्ञा प्रकट करता है। |
| Thou shalt | You shall | |
| He shall | They shall | |

110 Interrogative Sentences या प्रश्नवाचक वाक्यों में Shall शब्द First और Second Person के साथ और Will शब्द Third Person के साथ शुद्ध भविष्यत्काल प्रगट करता है। Shall शब्द First और Third Person के साथ और Will शब्द Second Person के साथ "इच्छा" प्रकट करता है।

| | | |
|---|---|---|
| *Shall I ?* | *Shall we ?* | शुद्ध भविष्यत् या Future प्रकट करते हैं। |
| *Shall you ?* | *Shall you ?* | |
| *Will he ?* | *Will they ?* | |
| *Shall I ?* | *Shall we ?* | जिसे सम्बोधन किया जाता है या जिससे बात की जाती है उसकी "इच्छा" प्रकट करते हैं। |
| *Wilt thou ?* | *Will you ?* | |
| *Shall he ?* | *Shall they ?* | |

## उदाहरण।

(1) *Shall* I go ? क्या आप चाहते हैं कि मैं जाऊं ?
(2) *Will* you go ? क्या आप जाना चाहते हैं ?

(3) *Shall* he go ? क्या आप चाहते हैं कि वह जावे ?

(4) *Shall* I give you a letter of introduction to Babu Ram pratap ? क्या मैं आपको बाबू रामप्रताप के नामकी परिचय पत्र दूं ?—क्या आप चाहते हैं कि मैं परिचय पत्र दूं इत्यादि।

(5) *Shall* the porter put your luggage into the train ? क्या कुलिया आपका असबाब गाड़ीमें चढ़ावेगा ? —क्या आप चाहते हैं कि कुलिया आपका असबाब गाड़ी में चढ़ा दे ?

(6) *Will* you give us the pleasure of your company at dinner to morrow ? क्या आप कल हमारे साथ भोजनमें शामिल होकर हमें प्रसन्न करेंगे ?—क्या आप चाहते हैं, कि कल आप हमारे साथ भोजनमें शामिल हों।

(7) *Shall* I get a prize if I work hard ? अगर मैं सख्त मिहनत करूं तो क्या मुझे इनाम मिलेगा ? (शुद्ध भविष्यत्)

(8) *Shall* you reach Agra before Diwali ? क्या आप दिवाली से पहले आगरे पहुंचेंगे ? (शुद्ध भविष्यत्)

(9) *Will* this motor car get to Peshawar in a week ? क्या यह मोटर गाड़ी एक हफ्तेमें पिशावर पहुंच जायगी ? (भविष्यत्)

खूब ध्यान देकर देखो कि पहले ६ उदाहरणोंमें shall और will "इच्छा" प्रकट करते हैं और पिछले तीन में "शुद्ध भविष्यत् काल" प्रकट करते हैं।

## HAVE

111 "Have" को हम Auxiliary Verbs की लिस्टमें लिख आये हैं। किन्तु यह Transitive Verb की भांति भी इस्तेमाल किया जाता है और Auxiliary Verb की भांति भी।

नोट—जब "have" Transitive Verb की तरह इस्तेमाल किया जाता

(1) We *would* listen while he told us of his adventures
जब वह अपनी मुहिमके विषयमें कहता, हम सुना करते।

(2) The elephant *would* come every day —
हाथी हर रोज़ आया करता ( आदत)।

## INTERROGATIVE SENTENCES

115 वाक्य बनानेका साधारण नियम यह है, कि पहले कर्त्ता (Subject) बैठता है और पीछे क्रिया (Verb) बैठती है, किन्तु Interrogative या प्रश्न के समय मुख्य क्रिया या क्रिया की सहायक क्रिया पहले बैठती है और कर्त्ता (Subject) उसके पीछे बैठता है। मतलब यह है कि जब Interrogative बनाना होता है तब कर्त्ता (Subject) को Auxiliary Verb और Principal Verb के बीचमें रखते हैं, जैसे—

(1) *Shall* I go ?
क्या मैं जाऊं ?

(2) *Will* you have a cup of tea ?
क्या तुम चायका प्याला लोगे ?

(3) Can a doctor cure every disease ?
क्या वैद्य हर बीमारी को आराम कर सकता है ?

(4) Will he come here ?
क्या वह यहां आवेगा ?

(5) Can he read Bengali ?
क्या वह बंगला पढ़ सकता है ?

(6) May I go there ?

क्या मैं वहाँ जा सकता हूँ ?

(7) Have you done it

क्या तुमने उसे कर लिया है ?

(8) Must I take all this luggage ?

क्या मुझे यह सब गठरी पुटरी लेनी होगी ?

पहले वाक्यमें "I" Subject है "shall" Auxiliary Verb है और "go" Principal Verb है। यहां "I" Auxiliary और Principal Verb के बीच में रक्खा गया है। इसतरह और सातों उदाहरणों में Subjects "you" "doctor" "he" "I" "you" और "I" सहायक Verbs और मुख्य Verbs के बीच में रक्खे गये हैं। ऐसे ऐसे वाक्य जब प्रश्नवाचक बनाये जाते हैं तब इसी तरह काम करना होता है, किन्तु जब Principal Verb के साथ कोई Auxiliary Verb नहीं होता तब "do" या "did" से Auxiliary का काम लिया जाता है।

116 जब Auxiliary Verb नहीं होता, तब Interrogative बनाने के समय मामूली तौर पर Present Tense में "do" या "does" और Past Tense में "did" को Auxiliary के स्थानमें रख लेते हैं, जैसे—

(1) The man struck the dog (Assertive)

आदमीने कुत्ते को मारा।

Did the man strike the dog ? (Interrogative)

क्या आदमी ने कुत्ते को मारा ?

(2) He goes back to morrow (Assertive)

वह कल वापिस जाता है।

क्रिया "goes" को उसके असली रूप "go" में बदल दिया है। Does he goes back to-morrow, ऐसा लिखना गलत है। जब "does" third Person Singular है तब "goes" उस रूप में नहीं रह सकता, इसीलिये "goes" की जगह "go" लिखा है। तीसरे वाक्य को जब Interrogative में बदला है, तब उसके पहले केवल "do" Auxiliary के स्थान में रख दिया है, क्योंकि "I" कर्ता और उसकी क्रिया 'write" First Person, Singular है।

117 Who, which, what, when where, why, how, whither, whence इत्यादि Interrogative यानी प्रश्नवाचक शब्द हैं। बहुतसे प्रश्नवाचक वाक्यों में उपरोक्त शब्दों के होते हुए भी 'do' का इस्तेमाल किया जाता है, जैसे—

(1) How *does* the pressman do his work?
छापनेवाला अपना काम कैसा करता है?

(2) How *did* the house take fire?
घरमें आग किस तरह लगी?

(3) Why *did* you *write* a letter to my brother?
तुमने मेरे भाई को चिट्ठी क्यों लिखी?

(4) What books *do* you read in your leisure hours?
फुर्सत के समय तुम कौनसी पुस्तके पढ़ते हो?

(5) Which of the machines *did* he choose?
उसने कौनसी मेशीन पसन्द की?

(6) When *did* you come here
तुम यहां कब आये?

(7) Where *does* he live?
वह कहां रहता है?

(8) How *do* you get on with your studies?
तुम्हारा पढ़ना-लिखना कैसा चलता है?

118 जबकि Interrogative Sentence में Verb "to be" या "to have" का कोई अंश या रूप अकेला Verb होता है, तब उपरोक्त नियमानुसार काम नहीं होता। उस हालत में "to be या to have" का वह अंश जो साधारण या क्रियाविया फ़िकरे में होता है सबसे पहले बैठता है और उसके पीछे Subject बैठता है। लेकिन जब कोई Interrogative शब्द when, where, how इत्यादि में से उस वाक्यमें होता है तब Interrogative शब्द सबसे पहले, और उसके बाद Verb, तथा Verb के बाद Subject बैठता है। जैसे :—

(1) Are you ill ?
क्या तुम बीमार हो ?
(2) Am I an idle boy ?
क्या मैं सुस्त लड़का हूं ?
(3) Is he a mere child ?
क्या वह खाली बच्चा है ?
(4) Has a good dictionary ?
क्या उसके पास अच्छा कोष है ?
(5) Have you the key of the box ?
क्या तुम्हारे पास पेटी की चाभी है ?
(6) Were the Mussalmans cruel rulers ?
क्या मुसलमान निर्दयी शासक थे ?
(7) Where is your elder brother now ?
तुम्हारा बड़ा भाई अब कहां है ?

(8) How is your wife ?
तुम्हारी बीबी अच्छी है ?

(9) Why is this man here ?
यह मनुष्य यहाँ क्यों है ?

(10) Why are you afraid of meeting your mother ?
तुम अपनी माँ से मिलने से क्यों डरते हो ?

(a) कहीं कहीं उपरोक्त नियमों के विरुद्ध भी कार्रवाई होती है, अत हम नीचे ऐसे उदाहरण भी दिखा देते हैं —

(1) Of what kind of wood is this box made ?
यह सन्दूक किस प्रकार की लकड़ी से बना है ?

(2) Whose carriage did he ask for ?
उसने किसकी गाड़ी माँगी ?

(3) When was the *Battle* of Panipat fought ?
पानीपत का युद्ध कब हुआ ?

(4) Where is the new mahal to be made ?
नया महल कहाँ बनेगा ?

(5) Who is the best boy in the class ?
दर्जे में सबसे अच्छा लड़का कौन है ?

(6) Which is the best of these boys ?
इनमें से कौन सबसे अच्छा लड़का है ?

## NEGATIVE SENTENCE

119 Negative Sentence बनाने में "not" शब्द Verb या Auxiliary के पीछे रक्खा जाता है .—

(1) He will not come
वह नहीं आवेगा ।

(2) He is not fortunate

वह भाग्यशाली नहीं है।

(3) I have not finished my work

मैंने अपना काम समाप्त नहीं किया है।

(4) We did not find them at home

हमने उन्हें घर पर न पाया।

(5) I did not ring the bell

मैंने घण्टा नहीं बजाया।

(6) He did not tear up the ducument

उसने दस्तावेज़ नहीं फाड़ी।

(7) He did not mis spell the words

उसने शब्दोंके हिज्जे ग़लत नहीं किये।

(8) I did not go home to-day

मैं आज घर नहीं गया।

ध्यान देनेसे साफ तौर पर समझ में आवेगा, कि जहाँ वाक्य में Auxiliary Verb और Principal Verb दोनों हैं, वहां "not" दोनों के बीच में बैठा है। जहां खाली एक Verb है वहां Verb के बाद बैठा है।

---

## Uses of the Tenses

### The Present Indefinite Tense

120 Present Indefinite Tense नीचे लिखी बातें प्रकट करनेके लिये इस्तेमाल किया जाता है —

(a) उन बातोंके लिये जो आम तौरपर भूत, भविष्यत्, वर्त्तमान, हर कालमें सही या दुरुस्त हैं, जैसे,—

Fever *produces* thirst

ज्वर तृषा उत्पन्न करता है।

Honesty is the best policy

ईमानदारी सबसे अच्छी नीति है।

Asia *is* the largest of the continents

एशिया महाद्वीपों में सबसे बड़ा है।

Sixteen annas *make* one rupee

सोलह आनेका एक रुपया होता है।

(*b*) आदत स्वभाव या रिवाज प्रकट करने के लिये, जैसे :—

Pigeons *fly*

कबूतर उड़ा करते हैं।

*Boys play* लड़के खेला करते हैं।

Hari Ram *goes* to Darjeeling every summer

हरिराम हर गर्मी में दार्जीलिङ्ग जाता है।

He *keeps* his promises

वह अपनी प्रतिज्ञा पालन करता है।

(*c*) गुण दोष बयान करने के लिये, जो कहने के समय तक हों, जैसे —

He *is* a fine singer

वह अच्छा गवैया है।

Ram *is* an able man

राम योग्य पुरुष है।

Sohan *is* a wicked boy

सोहन शरीर लड़का है।

(*d*) उस बातके प्रकट करने के लिये जो सचमुच हो रही है, जैसे—

Here *comes* the rain यहां मेंह आता है।

(*e*) वर्त्तमान समय की घटना के प्रकट करने के लिये, इस शर्तपर कि वर्त्तमान समय किसी खास Adverb से प्रकट किया जाता हो या मज़मून से मतलब निकलता हो, जैसे —

I *see* him *now*
मैं उसे अब देखता हूँ।
I cannot *start* at *present*
मैं अभी रवाना नहीं हो सकता।
I *understand* what you *say*
आप जो कहते हैं मैं समझता हूं।

(*f*) जीते हुए अथवा मरे हुए अन्य कर्त्ताओंकी राय या वचन उद्धृत करने के लिये, जैसे —

Virgil says, "Labour *conquers* all things
वरजिल कहता है "परिश्रम से सब काम सिद्ध होजाते हैं।"

(*g*) भावी घटना यानी आगे होने वाली बात प्रकट करने के लिये बशर्त्ते कि भविष्यत् काल का बोध किसी खास Adverb, Phrase या मज़मून अथवा इबारत से होता है, जैसे—

Lord Curzon *comes* here *in a few days time*
(Lord Curzon *will come* here &c)
लार्ड कर्ज़न यहां चन्द रोज के अरसे में आता है।

My wife *comes* this evening (my wife wi[ll] come &c)

मेरी बीबी आज शामको आती है।

(*ii*) किसी भूतकाल की घटना के प्रकट करने के लिये, गोया वह अभी हो रही है, जैसे—

Alexander now *leaves* India for Macedon

सिकन्दर अब भारत परित्याग करके मैसीडोनिया को जाता है।

नोट—Present Indefinite Tense जब भूतकाल (Past tense) की घटना को बतौर वर्तमान काल की घटनाके प्रकट करता है, तब वह "*Historic Present*" कहलाता है।

## THE PAST INDEFINITE TENSE

121 Past Indefinite नीचे लिखी हुई बातें प्रकट करनेके लिये इस्तेमाल किया जाता है—

(1) जो बात पहले सच थी, किन्तु अब वह नहीं है या बिल्कुल खतम होगयी है। मतलब यह है कि जो काम भूतकाल में (पहले) शुरू हुआ था, और भूतकाल में ही खतम होगया, उसके लिये Past Indefinite इस्तेमाल किया जाता है। जैसे—

I *lived* at Muttra. मैं मथुरा रहता था (यानी, मैं किसी समयमें मथुरा रहा, किन्तु अब वहां नहीं रहता।)

Sohan gambled and drank सोहन ने जूआ खेला और शराब पी (यानी सोहन के जूआ खेलने और शराब पीनेका काम कभी भूतकाल में ही चला था और भूतकाल में ही समाप्त हो गया।)

Babar *founded* the Moghul Empire

बाबरने मुग़ल राज्य की नींव डाली। (यानी भूतकालमें मुग़ल-राज्यकी नींव डाली और वह राज्य भूतकाल में ही मिट गया यानी अब वह राज्य नहीं है।)

## THE PRESENT PERFECT TENSE

122 Present Perfect Tense नीचे लिखी बातें प्रकट करने के लिये इस्तेमाल किया जाता है —

(a) ऐसा काम प्रकट करने को जो भूतकालमें आरम्भ हुआ और अभी खतम हुआ है; जैसे—

The servant *has come*

नौकर आगया है।

I *have lived* at Muttra two years. मैं मथुरा में रहता रहा हूं (यानी मैं दो बरस हुए जब मथुरा में रहने लगा और अब तक रहता हूं। अगर रहने वालेने मथुरा छोड़ दी हो और उसके बाद वह कहे कि मैं मथुरा में रहा तो Past Indefinite Tense लिखना होगा जैसे I lived at Muttra two years मैं दो साल तक मथुरा रहा।)

नोट—Present Perfect Tense वर्तमान काल को प्रकट करता है इस वास्ते उसके साथ भूतकाल का बोध कराने वाला verb नहीं आ सकता, जैसे The rain has ceased yesterday. मेंह कल बन्द होगया है ऐसा लिखना गलत है, क्योंकि "yesterday" भूतकालको प्रकट करनेवाला Adverb है और has ceased वर्तमान कालको प्रकट करता है; अतः ये बेमेल संयोग है The rain ceased yesterday मेंह कल बन्द हो गया, ऐसा लिखना ठीक है। Ram died of cholera last night लिखना ठीक है किन्तु Ram has died of cholera last night ऐसा लिखना गलत है, क्योंकि

village में 'had been' का इस्तेमाल ठीक होता, किन्तु यहाँ दूसरा काम आरम्भ होनेकी कोई बात नहीं है, अत् 'had been' के स्थान में was होना चाहिये। had finished के स्थानमें केवल 'finished' होना चाहिये। इसी भांति तीसरे उदाहरणमें "had come" Past Perfect Tense है और वह गलती से इस्तेमाल किया गया है, यहाँ भी "came" Past Indefinite होना चाहिये।

## THE FUTURE PERFECT TENSE

124 Future Perfect ज़ाहिर करता है कि एक काम खतम हो जायगा, इसके पहले कि दूसरा आगे होनेवाला काम होवे, जैसे—

I *shall have sailed* before you reach Calcutta.
आपके कलकत्ता पहुँचनेसे पहले मैं जहाज पर चल दूँगा।
I *shall have completed* it before it is required.
दरकार होने से पहिले मैं उसे खतम कर चुकूँगा।

## PARTICIPLE

125 Participle कहीं तो Finite Verb यानी पूर्ण Verb का एक अंश होता है और कहीं Adjective का काम करता है, जैसे—

(1) I have *loved*
(2) He is a *loving* child.

पहले उदाहरणमें 'loved' शब्द Past Participle है। यहाँ वह Verb "have" के साथ मिलकर Finite Verb का काम करता है। दूसरे में "loving" Present Participle है। यहाँ वह Adjective है और Noun

हम child" को तारीफ करता है। बहुतसे बिद्यार्थी इतना भी नहीं समझते कि Participle को कहाँ Verb समझना चाहिये और कहाँ Verbal Adjective उसे जानना चाहिये कि जब वह किसी दूसरे Verb के साथ मिलकर पूरा Verb का काम करता है तब वह Verb होता है और जब वह Noun के पहले बैठता है और Noun की तारीफ करता है तब वह Adjective होता है। ऊपर के दोनों उदाहरणोंके देखने समझने से यह बात साफ तौर पर समझ में आजाती है।

नोट—Participle की निशानी सिर्फ 'ing' ही नहीं है किन्तु 'ed' भी Participle का चिन्ह है। जैसे loved और loving दोनों Participle हैं। यह भी ध्यान रखना चाहिये कि 'ing' Gerund या Verbal Noun का भी चिन्ह है। Gerund को आगे लिखेंगे।

Participle जब Adjective होता है तब वह (1) Noun की तारीफ़ करता है, (2) वह Noun की तारीफ करता है और Adverb उसकी (Participle) की तारीफ करता है, (३) Adjective की भाँति उसका Comparison भी होता है, (4) वह Noun की तरह भी इस्तेमाल किया जाता है। जैसे—

(१) (a) *Being tired* of work, the *compositors* went home

काम से थक कर कम्पोजीटर घर चले गये।

(b) *Overcome* by his father's kindness *Ram* burst into tears

अपने बापकी मिहरबानी से मगलूब होकर राम फूट फूट कर रोया।

(c) I hear *soldiers marching* and *horses neighing*

मैं सिपाहियोंका कूच करना और घोड़ोंका हिनहिनाना सुनता हूं ।

(2) (a) The man was picked up in an *almost dying state*

मनुष्य करीब करीब मरती दशामें उठाया गया था।

(b) I found Mohan *walking slowly*

मैंने मोहनको धीरे धीरे टहलते पाया ।

(c) *Advancing hastily* Ram quenched the buring fire.

जलदी से बढ़कर रामने जलती आग बुझाई ।

(3) (a) This flower is *more faded* than that

यह फूल उससे अधिक मुरझाया हुआ है ।

(b) This is the *most finished* picture in the collection.

ढेरमें यह सबसे सफाईका चित्र है ।

(4) He is much pleased with his *surroundings* वह अपने आसपासकी चीजों से बहुत प्रसन्न है ।

पहलेकी (a) में "being tired' Present Participle है और वह compositors' को तारीफ करता है। (b) में "overcome' Past Participle है और वह "Ram" की तारीफ करता है (c) में 'marching" Present Participle है और वह "soldiers" को तारीफ करता है।

दूसरे के (a) में "dying' Participle है। वह "state" की तारीफ करता

है और "almost" Adverb है और वह Participle "dying" की तारीफ करता है। (b) में walking" Participle है और वह "Mohan" की तारीफ करता है और "slowly' Adverb है और वह Participle "walking" की तारीफ करता है। (c) में advancing" Participle है और वह Noun "*Ram*" की तारीफ करता है। तथा "hastily" Adverb है और वह Participle "advancing' की तारीफ करता है।

तीसरे (a) में faded' Past Participle है, उसमें "more" जोड़ कर Comparison किया गया है (b) में 'finished" Past Participle है और उसमें 'most' जोड़ कर Comparison किया गया है।

चौथे में 'surrounding Participle था, उसमें "s' लगाकर वह Noun बना लिया गया है।

(a) चूँकि Participle जिस भाँति Adjective होता है उसी भाँति Verb भी होता है, अतः उसके पीछे Object भी आता है। जैसे—

(1) *Having shot* the *leopard*, he came back
सेंन्दुए को गोली मारकर वह वापिस आया।

(2) *Respecting ourselves* we shall be respected by others अपने आपको इज्ज़त करने से, दूसरों द्वारा हमारी इज्ज़त की जायगी।

(3) The policeman detected the thief *stealing* the *cow* पुलिसमैन ने गाय चुराते हुए चोरको पकड़ा।

(4) Thus *ordering* the *man*, he went forward
आदमी को इस भाँति हुक्म देकर, वह आगे चला गया।

(5) He saw him *doing the work*
उसने उसे काम करते हुए देखा।

पहलेमें "having shot" Perfect Participle है और उसका Object "leopard" है। दूसरेमें "respecting" Participle है और उसका Object "ourselves" है। तीसरे में "stealing" Participle है और उसका Object "cow" है। चौथे में "ordering" Participle है और उसका Object "man" है। पांचवें में "doing" Participle है और उसका Object "work" है।

(b) Participle का Parsing करते समय उसे Verbal Adjective कहना चाहिये और यह कहना चाहिये, कि वह अमुक Noun की तारीफ़ करता है। अगर Participle Phrase को Participle Clause समझें या मानलें तो उससे "समय, कारण, शर्त या रियायत" के अर्थ निकलते हैं। जैसे—

(1) *Walking* along the street I met a friend
गली में टहलते समय मुझे एक मित्र मिला। (समय)

(2) *Being tired* with the toil he sat down to rest
कामसे थक जानेके कारण वह आराम करनेको बैठ गया। (कारण)

(3) *Turning* to the right you will find the Art School यदि दाहिनी तरफ मुड़ोगे (तो तुम्हें) आर्ट स्कूल मिलेगा। (शर्त)

(4) *Admitting* what you say, I still think that you made a mistake
यद्यपि मैं तुम्हारा कहना मानता हूं, तथापि ख्याल करता हूं कि तुमने गलती की।

(c) Intransitive Verb का Past Participle विशेष करके इस्तेमाल किया नहीं जाता और जब किया जाता है तब Noun के पहले रक्खा जाता है। जैसे—

The *faded* marigold

मुरझाया हुआ गेंदा।

126 चूँकि Gerund एक प्रकारका Noun होता है, अतः यह किसी Transitive याIntransitive Verbका Subject होता है, या किसी Transitive Verb का Object होता है, अथवा किसी Preposition का Object होता है। जैसे —

*Reading* is pleasant (Subject)

पढ़ना दिलचस्पी है।

Ram likes *reading* (Object)

राम पढ़ना पसन्द करता है।

(a) लिख चुके हैं कि Gerundमें Verb का भी गुण होता है, अतः Transitive Verb के Gerund के आगे Object होता है यानी Transitive Verb का Gerund, Object रखता है, जैसे —

I spent the year in *visiting* my friends

मैंने अपने मित्रोंकी मुलाकातमें वर्ष बिताया।

(b) Verbal Noun और Gerund सूरतमें एकसे होते हैं, परन्तु इनमें भेद है। Verbal Noun के पहले Definite Article "the" आता है और उसके पीछे "of" आता है,

किन्तु Gerund के पहले न तो Definite Article "the" ही आता है और न उसके पीछे Preposition ही आता है। जैसे,—

(1) The *smoking* of long pipes is not good (Verbal Noun).

(2) He dislikes *smoking* (Gerund)

पहले उदाहरण में "smoking" उसकी part of Speech है यानी वाली Noun या Verbal Noun है, क्योंकि उसके पहले "the" और पीछे "of" आया है। दूसरे में "smoking" Gerund है क्योंकि यहाँ उसके पहले "the" और पीछे "of" नहीं है तथा वह Verb और Noun के गुण रखता है।

नौसिखिये विद्यार्थी Verbal Noun और Gerund के पहचानेमें बहुत घबराते हैं। उनको खूब ध्यान रखना चाहिये कि Verbal Noun के पहले Article "the" और पीछे "of" अवश्य आता है, किन्तु Gerund के पहले पीछे "the" और "of" नहीं आते।

Participle और Gerund में यह भेद है कि Participle, Adjective का काम करता है और Gerund Noun का काम करता है और Verb के गुण Gerund और Participle दोनोंमें ही होते हैं।

## EXERCISE 50

*हिन्दी अनुवाद करो —*

*I do not write They do not write You do not sleep We do not eat He does not play She does not cry I did not write a letter He did not play She did not cry We did not take*

*it He does not go to school I do not work at night He did not go to school I did not go home yesterday Do not play Do not sleep Do not speak a word Do not eat too much I did not print it He did not sell his new horse She did not beat her daughter*

## छप्पनवाँ अभ्यास।

*अंगरेजी अनुवाद करो—*

वह नहीं खाता। मैं नहीं खेलता। वह नहीं पढ़ती। तुम नहीं लिखते। वह नहीं आता। हम वहाँ नहीं जाते। वह यहाँ नहीं आती। हमने यह चिट्ठी नहीं लिखी। उसने यह पुस्तक नहीं लिखी। हमने उसे किताब नहीं दी। रोटी मत खाओ। वहाँ मत जाओ। ज़ोरसे मत बोलो। उसे मत मारो। उसे जल मत पिलाओ। उसे आम मत दो। उसने पुस्तक नहीं खराब की। मैंने नक़शा नहीं चुराया। हमने वे आम नहीं खरीदे। तुमने दरज़ीको नहीं बुलाया। हमने मोचीको पैसे नहीं दिये। मैं पाठशाला नहीं गया। उसका बेटा पुस्तक नहीं पढ़ता।

## EXERCISE 57

*हिन्दी अनुवाद करो—*

*Do you know this ? Does he go there ? Did*

*Hari laugh? Do you know the origin of this saying? Does this knife belong to you? Do you consent to my proposal? Do you know how to engrave? Do you know what glue is made of? Do you know what hour it is? Do you know what is his income? Do you know how this custom arose? Do you observe any defect in this? Do you know the name of this distemper* (रोग)? *Do you observe any errors in this writing? Do you expect much gain from this trade? Do you know who is his agent? Do you know the name of this animal? Does this meet your approbation? Do you know the cause of this?*

## सत्तावनवाँ अभ्यास।

*अँगरेजी अनुवाद करो—*

क्या तुम मुझे जानते हो? क्या तुम अँगरेजी पढ़ते हो? क्या तुम यहाँ खेलते हो? क्या तुम उसका घर जानते हो? क्या तुम जानते हो कि उसका नौकर कौन है? क्या तुम छापना जानते हो? क्या तुम मेरी सलाह पर राजी हो? क्या तुम इस मेवाके दाम जानते हो? क्या वह यहाँ खेलता

है ? क्या वह गीत गाती है ? क्या वह भोजन पकाता है ? क्या वह तुम्हें अंगरेज़ी पढ़ाता है ? क्या वह सोता है ? क्या तुम उसके पत्रमें भूल देखते हो ? क्या वह इसका कारण जानता है ?

## EXERCISE 58

हिन्दी अनुवाद करो—

*Did he go there ? Did he sleep ? Did you steal my book ? Did you kill him ? Did you write it ? Did she beat her son ? Did he teach you History ? Did he learn English ? Did he pay you ? Did he print it ? Did he hide it ? Did you burn it ? Did he get any help from him ? Did he come here ? Did he break the window ? Did he lose his ring ? Did you buy that old horse ? Did they punish him ?*

## अट्ठानवाँ अभ्यास।

अगरेजी अनुवाद करो—

क्या वह आया ? क्या वह वहाँ गयो ? क्या वह रोया ? क्या वह हँसो ? क्या उसने फ़ारसी सीखी ? क्या उसने पत्र लिखा ? क्या उसने आग जलाई ? क्या तुमने बत्ती

जलाई ? क्या उसने उससे कुछ मदद पायी ? क्या तुमने धोबीको चुका दिया क्या दरजीने कपडे सिये ? क्या उसने इस पत्रको छापा ? क्या उसने यह किया ? क्या राज ने यह घर बनाया ? क्या तुमने अपनी घडी खो दी ? क्या तुमने अपनी पुरानी आलमारी बेच दी ? क्या उसने रोटी खायी ?

## EXERCISE 59

*हिन्दी अनुवाद करो—*

*He must write. I must go there She must play You must ring the bell You must teach your pupils I must copy this letter He must drink milk I must buy a hat He must pay the tailor You must walk He must answer the question I must go now, it is dinner time I must go to work every day at sunrise, this is a great hardship This cloth must have a lining I must change my clothes We must obey his orders We must quicken our pace, if we wish to arrive there this evening This house must be thatched anew*

## उनसठवा अभ्यास।

*अंगरेजी अनुवाद करो—*

मुझे दूध पीना होगा। उसे जल पीना होगा। हमें दरज़ीको चुकाना होगा। उसे घर जाना चाहिये। मुझे कुरता खरीदना होगा। उसे धोती खरीदनी चाहिये। हमें इस पत्रको लिखना होगा। तुम्हें अपनी पुत्रीको हिन्दी सिखानी चाहिये। तुम्हें उसके प्रश्नोंके उत्तर देने चाहिये। उसे अपने कपड़े बदलने चाहिये। तुम्हें पत्र लिखना होगा। उसे रोटी पकानी होगी। तुम्हें बागमें टहलना चाहिये। उसे घण्टा बजाना चाहिये। तुम्हें अपने बापकी आज्ञा पालन करनी होगी।

## EXERCISE 60

*हिन्दी अनुवाद करो—*

That dog will bite you I shall give your account credit for ten rupees I will attend to your directions I will show you a beautiful drawing I will give you this in exchange for that I will show you an extract from his letter I shall send you word ( समाचार ) without fail Sir, if you will do me this favour, I shall be much obliged, I will be with you in an instant.

It will cost a lac of rupees I shall go to Madras by sea I shall deduct so much from his account. I will enquire and let you know Sir, your orders shall be executed without delay. I shall respect him as long as I live The book will shortly be printed He will be obliged to refund this sum I shall rejoice to see him

## साठवा अभ्यास।

*अंगरेजी अनुवाद करो—*

वह तुम्हारे पास आवेगा। मैं कलकत्ता जाऊँगा। वह तुम्हें खबर देगा। वह इतना तुम्हारे हिसाबमें से कम करेगा। मैं आपकी आज्ञानुसार काम करूँगा। इसमें सौ रुपया खर्च पड़ेगा, मैं तुम्हें एक नयी तस्वीर दिखाऊँगा। मैं उसके साथ दिल्ली जाऊँगा। वह मुझे इसके बदलेमें घड़ी देगा वह कुत्ता उसे काटेगा। वह लड़का आम खायगा। वह जितने दिन जियेगा, उसकी इज्जत करेगा। मैं तुम्हें पचास रुपये उधार दूँगा। तुम उसे दुशाला दोगे। वह उसे यहाँ भेजेगा। उसे देखनेसे तुम खुश होगे।

## EXERCISE 61

*हिन्दी अनुवाद करो—*

Get a ticket soon, for the train will start in a

*few minutes You are very low in the class, you will not get promotion You will gain nothing by this She will come here to-morrow They will read in the Muir college He will not answer your letter We shall be deeply thankful to you I will give you a pencil We will promote you, if you satisfy us*

## इकसठवाँ अभ्यास।

*अँगरेजी अनुवाद करो—*

वह वहाँ कल जायगा। मैं उसे बीस रुपये दूँगा। वह मेरे पास कल आवेगा। मैं महाराजा कॉलिज जेपुरमें पढ़ूँगा। वह अजायब घर देखने जायगा। रेलगाड़ी यहाँ चन्द मिनिटमें पहुँचेगी। मैं आपका शुक्रगुज़ार हूँगा। वह आपसे एक अच्छी कहानी कहेगा। वह मेरे लिये मालदा आम लावेगा। हम इस चिट्ठीको डाकमें डालदेंगे (post)। उसे इस व्योपारसे कुछ लाभ न होगा। अगर तुम अच्छी तरह काम न करोगे, तो वह तुम्हें सज़ा देगा।

## EXERCISE 62

*हिन्दी अनुवाद करो—*

I will not forgive you I see you will not mind what I tell you He will not hear anything

It will cost a lac of rupees I shall go to Madras by sea I shall deduct so much from his account. I will enquire and let you know Sir, your orders shall be executed without delay, I shall respect him as long as I live The book will shortly be printed He will be obliged to refund this sum I shall rejoice to see him.

## साठवां अभ्यास।

*अंगरेजी अनुवाद करो—*

यह तुम्हारे पास आवेगा। मैं कलकत्ता जाऊँगा। वह तुम्हें खबर देगा। वह इतना तुम्हारे हिसाबमें से कम करेगा। मैं आपकी आज्ञानुसार काम करूँगा। इसमें सौ रुपया खर्च पड़ेगा, मैं तुम्हें एक नयी तस्वीर दिखाऊँगा। मैं उसके साथ दिल्ली जाऊँगा। वह मुझे इसके बदलेमें घड़ी देगा वह कुत्ता उसे काटेगा। वह लड़का आम खायगा। वह जितने दिन जियेगा, उसकी इज्जत करेगा। मैं तुम्हें पचास रुपये उधार दूँगा। तुम उसे दुशाला दोगे। वह उसे यहां भेजेगा। उसे देखनेसे तुम खुश होंगे।

### EXERCISE 61

*हिन्दी अनुवाद करो—*

Get a ticket soon, for the train will start in a

*few minutes You are very low in the class, you will not get promotion You will gain nothing by this She will come here to-morrow They will read in the Muir college He will not answer your letter We shall be deeply thankful to you I will give you a pencil. We will promote you, if you satisfy us*

## इकसठवाँ अभ्यास।

*अँगरेजी अनुवाद करो—*

वह वहाँ कल जायगा। मैं उसे बोझ उठाने दूँगा। वह मेरे पास कल आवेगा। मैं महाराजा कालिज जैपुरमें पढ़ूँगा। वह अजायब घर देखने जायगा। चिट्ठियाँ यहाँ चन्द मिनिटमें पहुँचेंगी। मैं आपका शुक्रगुज़ार हूँगा। वह आपसे एक अच्छी कहानी कहेगा। वह मेरे लिये मालदा आम लावेगा। हम इस चिट्ठीको डाकमें डालेंगे (post)। उसे इस व्योपारसे कुछ लाभ न होगा। अगर तुम अच्छी तरह काम न करोगे, तो वह तुम्हें सज़ा देगा।

## EXERCISE 62.

*हिन्दी अनुवाद करो—*

I will not forgive you I see you ... mind what I tell you He will not hear ...

that we say to him They will not learn their lessons Ram will not move from this place He will not stay after four That man shall not enter this building again Thou shalt not steal You shall not go I will not sign their petition We shall not forget your kindness We shall not get leave

## बासठवाँ अभ्यास।

*अंगरेजी अनुवाद करो—*

मैं रोटी नहीं खाऊँगा। वह इस कूएका जल न पीवेगी। मैं उसे ये पुस्तकें न दूँगा। वह मुझे दुशाला न देगा। मैं इस बिलपर दस्तखत न करूँगा। वह अँगरेजी न पढ़ेगा। राम इस मासके भीतर न आवेगा। वह आपके रुपये आप को न देगा। यह आदमी पत्र न लिखेगा। तुम्हें छुट्टी न मिलेगी। मैं यहां तीन घण्टे तक न ठहरूँगा। मैं उसकी बेटीके साथ शादी न करूँगा। यह आदमी हमारे कमरेमें फिर न घुसेगा। चौकीदार थानेदारके पास जायगा।

## EXERCISE 63

*हिन्दी अनुवाद करो—*

Shall I come to you in the evening? Shall we stay or go? Shall we translate this exercise?

Shall we have to bring our own paper in the examination ? Will you go out during the Puja Holidays ? Will you go with my friends to see the museum ? Will you lend me five rupees ? Will you teach these boys ? Will you go to Kidderpur ? Shall he pay his fine to day ? Shall I reach the railway station in time ? Will your brother not return by the evening ? Shall I soon recover or in a long time ? Will Banshi go to Agra with my daughter ? Shall I introduce you to that gentleman ? Shall I place it at the end or in the middle ? By what means will you be able to do this ? Will you permit me to walk in your garden ? Will you subscribe to this publication ? Will you undertake this business ?

## तिरेसठवाँ अभ्यास ।

*अंगरेजी अनुवाद करो—*

क्या मुझे कल आपके पास आना होगा ? क्या हमें कल अपनी पुस्तकें लानी होंगी ? क्या मैं अजायब घर छः बजने के पहले पहुँच जाऊँगा ? क्या तुम यह पुस्तक पढ़ोगे ? क्या वह धोबीकी दूकान खोलेगा ? क्या तुम विलायत (England) जाओगे ? क्या यह नौकर कानपुर जायगा ?

वह आज घरका भाड़ा चुका देगा ? क्या आप मेरी बेटियोंके साथ-साथ अलीपुरके बगीचे आओगी ? क्या वह दूध बेचेगा ? क्या वह मेरी बेटियोंको हिन्दी सिखावेगी ? क्या तुम आज ये चिट्ठियाँ न लिखोगी ? क्या मैं उस पत्रकी नक़ल करूँगा ? क्या वह इन सब चीजोंको चुरावेगा ? क्या तुम इन कम्पोजीटरोंको नौकर रक्खोगे ? क्या वह ठीक समय पर रेलवे स्टेशन पर न पहुँचेगा ? हमारी परीक्षा कौन लेगा ? क्या तुम्हारा बाप आज न लौटेगा ? क्या वह मेरी हजामत बनावेगा ? क्या वह इस नियमको छापेगा ? क्या हम आज अभी सोवेंगे ? क्या तुम मुझे वह किताब दोगी ? क्या तुम इस मेज़की मरम्मत करोगे ? क्या तुम दीवाली की छुट्टियोंमें पटना आओगे ? क्या वह उसे ये सब साड़ियाँ देगी ?

## EXERCISE 64

*हिन्दी अनुवाद करो —*

He can tell you his address An Arab horse can run very fast, We can write letters I can swim in the Ganges You can give an answr to his question No one can give you any assistance I can give you the explanation of the passage Can you tell me his address ? Can you give

an answer to this question? Can no one give me any assistance? Can you afford me any help in this matter? Can you give me the explanation of this passage? Can you write a letter in English? Can you retain this in your memory? Can you excuse me for half an hour? Can I speak with you? Can you lift this stone? Can you supply me with these articles? Can you instruct me in this science?

He cannot go there A mother cannot forget her child He cannot milk that cow I cannot bear your insolence I cannot answer to your questions We cannot leave you before sunset He could not go there owing to heavy rainfall He cannot speak English well

## चौसठवाँ अभ्यास।

*अंगरेजी अनुवाद करो—*

वह तैर सकता है। मैं उसे यह किताब दे सकता हूँ। वह बहुत तेज़ दौड़ सकता है। वह पाँच सौ रुपया महीना कमा सकता है। तुम उसे हज़ार रुपये दे सकते हो। वह मुझे सहायता दे सकता है। वह इसे आधे घण्टे में छाप

सकता है। मैं वहाँ घण्टेभर में जा सकता हूँ। मै इस पत्थरको उठा सकता हूँ।

क्या तुम मुझे सौ रुपये उधार दे सकते हो ? क्या वह घण्टे में एक पृष्ठ कम्पोज़ कर सकता है ? क्या वह इस घोनिके छल्लेको खरीद सकता है। क्या तुम उसे इतिहास सिखा सकते हो ? क्या मैं अँगरेज़ी सीख सकता हूँ ? क्या वह गीत गा सकती है ? क्या वह पाँच सेर दूध रोज़ पी सकता है ? क्या वह इस मुकदमेमें मेरी कुछ मदद कर सकता है ? क्या तुम इस सवालका जवाब दे सकते हो ? क्या वह संस्कृतमें चिट्ठी लिख सकता है ? क्या तुम इस शब्दके माइने मुझे बता सकते हो ?

मैं तुम्हें रुपये उधार नहीं दे सकता। वह आज यहाँ नहीं आ सकता। मैं पैदल नहीं चल सकता। वह अँगरेज़ीमें चिट्ठी नहीं लिख सकता। तुम इसे दो घण्टे में नहीं छाप सकते। मै गाय नहीं दुह सकता। गाय अपने बछडे को नहीं भूल सकती। गिरधर भोजन नहीं बना सकता। वह आगरे न जासका। मै उसे सज़ा न दे सका।

## EXERCISE 65

*हिन्दी अनुवाद करो—*

Are you acquainted with th
he coming here ? an

this book? Sir, are you at leisure? Is the medicine you speak of a liquid? Are you acquainted with the properties (गुण) of the loadstone (चुम्बकपत्थर)? Are you fond of music? Are you fond of conversation (कथोपकथन)? Is there no cork to this bottle? Is there any drawback (फिरती महसूल) on these goods? Are there any fish in the tank? Are you not afraid of that bull? Are there cabbages in your garden? Is this chain made of iron? Are your father and mother alive?

## पैंसठवाँ अभ्यास।

*अँगरेजी अनुवाद करो—*

क्या तुम पढ रहे हो? क्या वह सो रहा है? क्या तुम खेल रहे हो? क्या हम गा रहे है? क्या वह लिख रही है? क्या तुम कानपुर जा रहे हो? क्या वह अपना कुरता सी रहा है? क्या तुम्हारे बागमें आम हैं? क्या वह उस बालकको पीट रहा है? क्या इस बागमें बन्दर हैं? क्या इस कमरेमे चूहे हैं? क्या बिल्ली चूहा पकड रही है? क्या यह जञ्जीर सोनेकी बनी है? क्या तुम्हारी स्त्री जीवित है। क्या तुम इस लडकेसे परिचित हो? क्या उसे फुरसत है? क्या यह हीरा है? क्या वह ताश खेल रहा है?

## EXERCISE 66

*हिन्दी अनुवाद करो—*

*Who is he? Who lives in this room? Who built your new house? Who repaired that new watch? Who came here? Who extinguished* (बुझाया) *the lamp? Who stole his books? Who printed these letters? Who broke this looking-glass? Who is the doer of this? Who is the owner of this purse? Who is the editor of this newspaper? Who manages his affairs in his absence? Who authorizes you to do this? Who was your companion when you came from Agra? Who is your new neighbour?*

## छासठवाँ अभ्यास।

*अँगरेजी अनुवाद करो—*

तुम कौन हो? वे कौन हैं? उस कमरे में कौन रहता है? यह मेज किसने बनाई? इस मकान की मरम्मत किसने की? यह पुस्तक कौन लाया? यह आलमारी किसने तोड़ी? इस पुस्तक का मालिक कौन है? इस समाचारपत्र का प्रबन्धकर्त्ता (manager) कौन है? इस सफर में तुम्हारा साथी कौन है? गिरधर को किसने पढ़ाया? तुम्हें

चिट्ठी किसने दी ? तुमको किसने पीटा ? तुम्हारा नौकर कौन है ? किसने चिराग जलाया ? किसने आम चुराये ? रुपया किसने गिराया ? यह पोथी किसने लिखी ? ये फल किसने भेजे ? तुम्हारा कड़ा किसने खरीदा ? तुम्हें यह पुस्तक किसने दी ? यह नोटिस (Notice) किसने कम्पोज़ किया (composed) ? तुम्हारे पास कौन आया ?

## EXERCISE 67

*हिन्दी अनुवाद करो—*

Have you any account with him ? Have you got this year's almanac ? Have you heard of his arrival ? Have you made calculation how much it will cost ? Have you no case for this razor ? Have you seen the catalogue of to day's sale ? Have you any further claim on Lala Basantlal's estate ? Have you seen the new college ? Have you oiled ( तेल दिया ) the lock of this door ? Have you any expectation of recovering your property ? Have the witnesses been summoned ? Have you read the history of England ? Have you seen the accounts of exports and imports for the past year ? Have you any intention to go to Europe ? Have you learned navigation ? Have you see his criticism on that book ? Have you any demand upon me ? Have you ever been in

England ? Have you read that pamphlet ? Has your man returned from the chauk ?

## सड़सठवाँ अभ्यास

*अँगरेजी अनुवाद करो—*

क्या तुम्हारे पास घड़ी नहीं है ? क्या तुमने भारतवर्षका इतिहास पढ़ा है ? क्या तुम्हारे चार बेटे और दो बेटियाँ हैं ? क्या उसने चिट्ठी लिखी है ? क्या तुमने उसे संस्कृत सिखायी है ? क्या तुम कभी आरा गये हो ? क्या तुम्हारा कानपुर जानेका इरादा है ? क्या तुम्हारे पास एक पैसा है ? क्या तुमने पानी पिया है ? क्या तुमने उसे पीटा है ? क्या उसने आम खाया है ? क्या मैंने नारङ्गी खायी है ? क्या उसने शीशी तोड़ी है ? क्या उन्होंने नये चावल खरीदे हैं ? क्या तुमने उस जेबघड़ी की मरम्मत कर दी है ? क्या इस राजने यह मकान बनाया है ? क्या इस बिल्लीने उस कबूतरको खाया है ? क्या तुमने यह चिट्ठी लिखी है ? क्या तुमने, मैशीन ( Machine ) में तेल दिया है ? क्या तुमने सब गमले खराब कर दिये हैं ? क्या तुमने उसका घर देखा है ? क्या उसने उसे देखा है ? क्या तुम काली स्याही का डब्बा लाये हो ? क्या उसने अपना मकान बेच दिया है ? क्या तुमने जसीपुर का बगीचा देखा है ? क्या उसने अजायबघर देखा है ?

## EXERCISE 68

*हिन्दी अनुवाद करो—*

What was the object of your going there? What is your opinion on the subject? What is the matter? What will be the cost of these articles? What is the date of his letter? What is the dispute between you two? What distance is Kalighat from this place? What makes you sigh? What is your advice in this affair? What alteration shall I make? What is the time by church clock? What did he say? What do you say? What does he eat? What does she know? What book does he write? What work do you do? With what did he kill him?

## अड़सठवाँ अभ्यास।

*अँगरेजी अनुवाद करो—*

तुम्हारा क्या इरादा था? तुम उसे क्या सिखाते हो? उसके बापका क्या नाम है? उसकी क्या जाति है? वह क्या पीता है? वह क्या कहती है? वह क्या करता है? इस मामलेमें उसकी क्या राय है? इस पुस्तकका क्या दाम है? आपका पता ठिकाना क्या है? क्या बजा है? उसने

क्या लिखा ? तुमने क्या पढ़ा ? उसने क्या उलट दिया ? इस मामलेमें उसकी क्या सलाह है ? उस पत्रकी तारीख क्या है ? उस स्कूलमें तुमने क्या सीखा ? वह क्या जानता है ? तुम कौनसी पुस्तक पढ़ते हो ? किस कलमसे तुम लिखते हो ? किस बेतसे तुमने उसे मारा ? किस तलवारसे उसने उस शेरको मारा ? तुम्हारा वेतन क्या है ? तुम यहाँ क्या करते हो ?

## EXERCISE 69.

*हिन्दी अनुवाद करो—*

How does your son behave now ? How are wealthy men's sons somtimes wicked ? How do you like the water of this well ? How do you like your new tutor ? How are sheep useful to man ? How old is your elder sister ? How is your uncle to-day ? How did he rank in his class when he was in Agra ? How can they work without materials ? How long have you been in India ? How can I believe an impossibility ?

## उनहत्तरवाँ अभ्यास ।

*अंगरेजी अनुवाद करो—*

तुम अपना काम कैसे करते हो ? तुम उसका गाना कैसा पसन्द करते हो ? तुम कैसे पढ़ते हो ? तुम्हारी मा

घाम कैसी है? तुम्हारा भाई कितना बड़ा है? तुम आगरे में कितने दिनसे हो? मैं इस पत्रकी नकल एक घण्टे में कैसे कर सकता हूँ? पहाड़ मनुष्यके लिये किस तरह लाभदायक है? तुमने यह चीज़ कैसे चुरायी? वह इसे किस तरह कर सकता है? तुमको उसने कैसे मारा?

## EXERCISE 70

*हिन्दी अनुवाद करो—*

Where do you live? Where does he live? Where do your neighbour's sons read? Where are your son's books? Where is Ram's last letter? Where is lady Mayo now? Where are youngest boys? Where are her books? Where do wild deer live? Where are your scissors? Where is your brother now? Where is your elder brother? Where are the other boys of your class? Where is the first Pandit? Where were you so long, I have been long waiting for you? Where is yesterday's Hindi Bangabasi? Where was the boy drowned? Where did he hear this news? Where shall I put this bundle? Where did you buy this canvass? Where is the ship's captain? Where did you obtain this information?

## सत्तरवा अभ्यास ।

*अँगरेजी अनुवाद करो—*

मेरी नई किताबे कहाँ हैं? उसके बापकी घोडी कहाँ है? उसकी बहिन कहाँ सोती है? तुमने यह दर्पण कहाँ खरीदा? कमलकी सरस्वती कहाँ है? शेर कहाँ रहते हैं? देवेन्द्रका पत्र कहाँ रखा है? मेरी तस्वीर उसने कहाँ रखी? वह फिरङ्गी कहाँ डूबा? तुम्हारे चोर नौकर कहाँ हैं? मैं इस गठरी को कहाँ रखूँ? उसे यह खबर कहाँ मिली है? इस छातेको कहाँ रखूँ? लार्ड कुर्जन इस समय कहाँ हैं? तुम्हारा भाई कहाँ पढ़ता है? प्रबन्धकर्त्ता कहाँ है? तुम्हें यह घडी कहाँ मिली? तुम्हारा नया उस्तरा (razor) कहाँ है?

## EXERCISE 71

*हिन्दी अनुवाद करो—*

Whose slate is this? Whose brother can write English well? Whose pupils are very bright? Whose pencils are these? Whose book are you reading? Whose book did he steal? Whose clothes did he wear? Whose servant is going there? Whose daughters are these? Whose knife is he sharpening? Whose are these ducks and geese?

## इकहत्तरवाँ अभ्यास।

*अँगरेजी अनुवाद करो—*

यह किताब किसकी है? यह बिल्ली किसकी है? किसका लड़का मैदानमें खेल रहा है? किसका बाप आज मरा? किसका नौकर चोरी गया? किसकी गाय नदीमें डूबी? किसके घोड़ेने उसके लात मारी? किसका भाई सुन्दर है? तुमने किसके बच्चेको मारा? किसका पत्र तुम्हें मिला? किसका घोड़ा द्वार पर खड़ा है? किसके भाईका नाम मोहन है? ये किसके जूते हैं? मुझे किसका नौकर साहाय्य देगा? किसके कुत्तेने उसे काटा?

## EXERCISE 72

*हिन्दी अनुवाद करो—*

How many classes of monks are there? How many sons have you? How many children were there? How many books have you? How many teachers are there in your school? How many rooms are there in your school? How many flowers do you see? How many hours do you teach every day? How many marches is Sitakund from Bhagalpur? How many brothers-in-law has your friend? How many divisions are there in this book? How many rupees shall I obtain for twenty dollars?

## बहत्तरवाँ अभ्यास ।

*अँगरेजी अनुवाद करो—*

तुम्हारे स्कूलमें कितने लड़के हैं ? तुम्हारे पास कितने पैसे हैं ? उसके कितने बेटे हैं ? तुम्हारे कितनी बहिन हैं ? तुम कितने घण्टे खेलते हो ? तुम्हारे मुखमें कितने दांत हैं ? आगरेसे मथुरा कितनी कोस है ? मुझे एक गिनी (Guinea) के कितने रुपये मिलेंगे ? तुम्हारे प्रेस (Press) में कितने कम्पोज़िटर है ? तुम्हारे भाई के के साले हैं ? उसकी बहिनके पास कितनी गुड़िया हैं ? उसके साले के पास कितनी गाय और भैंस हैं ? उस बागमें कितने बन्दर थे ? उस खेतमें कितनी गायें हैं ?

### EXERCISE 73

*हिन्दी अनुवाद करो—*

Why is the water of every well in my neighbourhood brackish ? Why do you wish to buy two slates ? Why do you not like these books ? Why do they live in grottos ? Why are you barefoot to day ? Why do you want to go to Machua-Bazar ? Why do you not clean your spectacles ? Why is this shoe-maker here ? Why do you wish to sell your new watch ? Why do you not bring your son to school ? Why do you take my pen ?

Why were you angry with those men? Why did you dismiss your peon last week? Why is that boy weeping? Why do you interrupt another boy? Why do you scrawl on my paper? Why have you left the garden gate open?

## तिहत्तरवाँ अभ्यास।

*अँगरेज़ी अनुवाद करो—*

हमारे बापका चाचा क्यों आया है? तुम क्यों उससे लड़ते हो? तुमने सन्दूक़ क्यों तोड़ी? तुमने उसे क्यों मारा? उसने उसे रुपये क्यों दिये? तुम अपनी बग्गी क्यों बेचते हो? तुमने उस कम्पोज़िटर को क्यों निकाल दिया? तुमने मुझसे क्यों न पूछा? तुम मेरे पास क्यों आये? वह वहाँ क्यों गया? उसने काग़ज़ क्यों पसन्द न किया? वह बालक क्यों रो रहा है? वह रोज़ क्यों नहीं आता? हमारे कूए का पानी क्यों खारा है? तुम अपने दाँत साफ़ क्यों नहीं करते? तुम पाँच कुरसी क्यों खरीदते हो? वह चावल क्यों नहीं खाता?

## EXERCISE 74

*हिन्दी अनुवाद करो—*

When did Lord Mayo die? When do deer shed their horns? When and why did you go

to the Magistrate ? When do you mean to quit this house ? When do you propose to return ? When shall I be rid of this trouble ? When do you intend to depart ?

## चौहत्तरवाँ अभ्यास ।

*अँगरेजी अनुवाद करो—*

वह कब आया ? वह कब सोया ? उसने कब थैली चुरायी ? वह कानपुर कब गया ? वह कब दिल्ली जायगा ? वह कब पढ़ेगा ? वह कब उसे रुपये देगा ? वह कब लौटेगा ? वह कब खाता है ? वह उसे कब इतिहास सिखाता है ? वह कब चिट्ठी लिखता है ? तुम मजिष्टर के पास कब आओगे ? उसने तुम्हें कब मारा ? उसने यहाँ कब थूका ? उसने कबूतर कब पकड़ा ?

## EXERCISE 75.

*हिन्दी अनुवाद करो—*

He would copy this petition neatly for three rupees I do not think he would do this work for less than five rupees Your son might qualify himself for this post in three months Mohan might go to Allahabad, if he liked You might finish this lesson before 2 P M He might have

